Maeda, Eun, ed. 1967. *Dai Nihon zoku zōkyō sōmokuroku* (*Comprehensive Catalog of the Zokuzōkyō*). Tokyo: Zōkyō Shoin.

McRae, John R. 1995. "Buddhism." In *Journal of Asian Studies* 54.2: 354-71.

Mizuno Kōgen. 1959-1960. *Nanden dai zōkyō sōsakuin* (*Comprehensive Index to the Pali Canon*). 3 vols. Tokyo: Nihon Gakujutsu Shinkōkai.

Matthews, R. H. 1969. *Chinese-English Dictionary.* Cambridge: Harvard University Press.

Nakamura, Hajime. 1989. *Indian Buddhism: A Survey with Bibliographical Notes.* Delhi: Motilal Banarsidas.

Nanjio, Bunyiu. (1883) *A Catalogue of the Chinese Translation of the Buddhist Tripiṭaka, the Sacred Canon of the Buddhists in China and Japan.* Oxford: Clarendon Press.

Nattier, Jan. 2003. "The Ten Epithets of the Buddha in the Translations of Zhi Qian." *Annual Report of The International Research Institute for Advanced Buddhology at Soka University for the Academic Year 2002.* ARIRIAB 6: 207-250.

Ogiwara Unrai [A.k.a., Wogihara Unrai], ed. 1915. *Bon-Wa daijiten.* Originally subtitled: The Sanskrit-Chinese Dictionary of Buddhist Technical Terms based on the *Mahāvyutpatti.* 20 fascicles. Tokyo. Reprint, Tokyo: Sankibō, 1959.

Pfandt, Peter. 1983. *Mahāyāna Texts Translated into Western Languages: A Bibliographical Guide.* Köln: E.J. Brill.

Potter, Karl H., comp. (1970) *Encyclopedia of Indian Philosophy, Vol. I: Bibliography.* Delhi: Motilal Banarsidass. 2nd rev. ed 1983; 3rd rev. ed. 1995. http://faculty.washington.edu/kpotter/.

Potter, Karl H., Robert E. Buswell Jr., Padmanabh S. Jaini, Noble Ross Reat, eds. 1996. *Encyclopedia of Indian Philosophy, Volume VII: Abhidharma Buddhism to 150 A.D.* Delhi: Motilal Banarsidass.

Potter, Karl H., ed. 1999. *Encyclopedia of Indian Philosophy, Volume VIII: Buddhist Philosophy from 100 to 350 A.D.* Delhi: Motilal Banarsidass.

Potter, Karl H., ed. 2003. *Encyclopedia of Indian Philosophy, Volume IX: Buddhist Philosophy from 350 to 600 A.D.* Delhi: Motilal Banarsidass.

Powers, John 1991. *The Yogacara School of Buddhism: A Bibliography.* Lanham: Scarecrow Press.

Pulleyblank, Edwin G. 1983. "Stages in the Transcription of Indian Words in Chinese from Han to Tang." In *Sprachen des Buddhismus in Zentraliasien: Vortr ge des Hamburger Symposions vom 2.Juli bis 5.Juli 1981.* Ed. Klaus R. Hrborn and Wolfgang Veenker. Wiesbaden: Otto Harrassowitz, 73-102.

Robinson, Richard H. 1967. *Early Madhyamika in India and China.* Madison: University of Wisconsin Press.

Robinson, Richard H. and Willard L. Johnson. 1996. *The Buddhist Religion: A Historical Introduction.* Fourth edition. Belmont: Wadsworth Publishing Company.

Ruegg, David S. 1981. *The Literature of the Madhyamaka School of Philosophy in India.* History of Indian Literature, vol. 7, fasc. 1. J. Gonda, ed. Wiesbaden: Otto Harrassowitz.

Sasaki Ryōzaburō, ed. 1916. (*Bon-Zō Kaṇ-Wa shiyaku taikō*) *Honyaku myōgishū.* (*Sanskrit, Tibetan, Chinese, Japanese Four Language Edition of*) *The Mahāvyutpatti.* 2 vols. Kyoto.

Soothill, William Edward and Lewis Hodous. 1970. *A Dictionary of Chinese Buddhist Terms: with Sanskrit and English Equivalents and a Sanskrit-Pali Index.* Reprint ed. New York: Paragon.

*Taishō shinshū dai zōkyō: Bekkan Shōwa hōbō sōmokuroku.* 3 vols. Tokyo: Taishō Issaikyō Kankōkai, 1929–1934.

Takakusu, Junjirō and Kaigyoku Watanabe, comps. (1924-1934). *Taishō Shinshū Daizōkyō*. 85 vols (texts), 12 vols. (illustrations), and 3 vols. (catalogues). Tokyo: Taishō Issaikyō Kankō-kai.

Takakusu, Junjiro. 1929. *Shōwa hōbō sōmokuroku*. Tokyo: Daizō shuppan kabushikikaiaha.

*The Nyingma edition of the sDe-dge bKa'-'gyur and bsTan-'gyur*. 1977-1983. 120 vols. Research Catalogue and Bibliography, 8 vols. The Guide to the Nyingma Edition, 2 vols. Berkeley: Dharma Publishing.

Tillemans, Tom J. F. 1990. *Materials for the Study of Āryadeva, Dharmapāla and Candrakīrti. The Catuḥśataka of Āryadeva, Chapters XII and XIII, with the Commentaries of Dharmapāla and Candrakīrti: Introduction, Translation, Sanskrit, Tibetan, and Chinese Texts, Notes*. 2 vols. Vienna: Arbeitskreis für Tibetische und Buddhistische Studien.

Tsukamoto Keishō, Matsunaga Yūkei, and Isoda Hirofumi, eds. 1990. *Bongo Butten no Kenkyū (A Descriptive Bibliography of the Sanskrit Buddhist Literature)*. Vol. III Ronjo-hen (Abhidharma, Madhyamaka, Yogācāra, Buddhist epistemology and logic). Kyoto: Heirakuji Shoten.

Tsukamoto, Zenryū. 1985. *A History of Early Chinese Buddhism: from Its Introduction to the Death of Hui-yuan*. Translated from the Japanese by Leon Hurvitz. Tokyo: Kodansha International. New York: Kodansha International, USA. Distributed by Harper & Row.

Tucci, G. 1930. The *Nyāyamukha of Dignāga, the Oldest Buddhist Text on Logic*. Heidelberg: Harrassowitz.

Tuttle, Gray. 2005. *Tibetan Buddhists in the Making of Modern China*. New York: Columbia University Press.

—. 2006. "Tibetan Buddhism at Ri bo rtse lnga/Wutai shan in Modern Times".

*The Journal of the International Association of Tibetan Studies*, 2, August 2006, available also online at *http://www.thlib.org/collections/texts/jiats/#jiats=/02/tuttle/.*

Ui, H., Suzuki, M., Kanakura, Y. and Tada, T. (1934) *A Complete Catalogue of the Tibetan Buddhist Canons.* Sendai: Tohoku Imperial University.

Weinstein, Stanley.1987. *Buddhism under the T'ang.* Cambridge: Cambridge University Press.

Wilkinson, Endymion. 2000. *Chinese History: A Manual.* Revised and enlarged ed. Cambridge: Harvard University Asia Center. Distributed by Harvard University Press.

Willemen, Charles, Bart Dessein, and Collett Cox. 1998. *Sarvāstivāda Buddhist scholasticism.* Leiden and New York: Brill.

Wright, Arthur F. 1959. *Buddhism in Chinese History.* Stanford: Stanford University Press.

Yamada, Ryūjō. 1959. *Bongo Butten no Shobunken (A Bibliographical Survey of Buddhist Sanskrit Literature). Shiryō-hen (Materials),* 2nd vol. of *Daijō Bukkyō Seiritsuron Josetsu.* Kyoto: Heirakuji Shoten.

Yokoyama, Kōitsu and Takayuki Hirosawa. 1996. *Index to the Yogācārabhūmi, Chinese-Sanskrit-Tibetan.* Tōkyō: Sankibō Busshorin.

Zhang Yisun, ed. 1996. *Bod rgya tshig mdzod chen mo (The Great Tibetan-Chinese Dictionary).* Beijing: Min tsu ch'u pan she.

Zürcher, Erik. 1959. *The Buddhist Conquest of China: The Spread and Adaptation of Buddhism in Early Medieval China.* Leiden: E. J. Brill.

•

# རྗེས་བཙུན་བློ་བཟང་གྲགས་པའི་ངང་ཚུལ་ཅུང་ཟད་བརྗོད་པ་བཞུགས་སོ།[1] །

# भट्टारक चोंखापा सुमतिकीर्ति का संक्षिप्त स्वभावाभिधान

**—ग्लछेन नमडोल—**

[ इस स्तोत्र के मुख्य प्रतिपाद्य के रूप में—आचार्य चोंखापा द्वारा आगम और युक्ति दोनों के द्वारा प्रतिपादित तथागत के प्रवचनों के अर्थ को सम्यक्तया विभाजित करना, सम्पूर्ण बुद्धशासन का निर्विरोध रूप से अनुष्ठान करने में पूर्ण नैपुण्य प्राप्त होना, दृष्टि एवं चर्या दोनों के परस्पर सहायक रहते हुए आगमस्वरूप त्रिपिटक की देशना और अधिगमस्वरूप त्रिशिक्षा मार्ग की साधना और इन दोनों के माध्यम से सम्पूर्ण शासन को धारण करने की प्रक्रिया को सम्यक्तया स्पष्ट करना तथा विशेषत: सूत्र और तन्त्र दोनों में से वज्रयान, समस्त तन्त्रवर्गों में अनुत्तरतन्त्र के अर्थ तथा दो क्रमों में से विशेष रूप से मायाकाय के अभूतपूर्व सुभाषित निधि के रूप में होना—इत्यादि विषयों को दर्शाते हुए उन आचार्य चोंखापा की स्तुति की गई है।

यह स्तोत्र आचार्य चोंखापा के महावृत्तान्त में उल्लिखित है तथा स्तोत्रकर्ता द्वारा रचित वर्तमान में उपलब्ध ग्रन्थों के मूलपाठ में भी प्राप्त है, किन्तु दोनों में मौलिक पाठभेद दृष्टिगोचर होता है। अत: पाठ-मिलान कर पाद-टिप्पणी में उल्लेख के साथ इसका सम्पादन किया गया है। ]

ན་མོ་མཉྫུ་གྷོ་ཥ་ཡ། नमो मञ्जुघोषाय

བློ་ཆེན་རྒྱལ་བ་རྣམས་ཀྱི་སྤྱན་སྔ་རུ། །
བཟང་པོའི་སྨོན་ལམ་རླབས་ཆེན་གྲུབ་པའི་མཐུས། །
གྲགས་པའི་སྒྲ་ཆེན་ཐུབ་བསྟན་འགྲོ་བའི་དཔལ། །
བློ་བཟང་གྲགས་པའི་དཔལ་ལ་མགོས་ཕྱག་འཚལ[2]། ༡ །

---

1 བསྟོད་པ་འདིའི་གཞུང་ཚིག་ཇི་ལྟར་མེས་པོའི་ཞལ་བཞག་ཏུ་གསལ་བ་དང་། རྗེའི་རྣམ་ཐར་ཆེན་མོའི་ནང་བཀོད་པ་གཉིས་ལ་ཚིག་སྦྱོར་མི་འདྲ་བའི་ཁྱད་པར་ཆེན་པོ་ཡོད་པ་ལས། གང་འཐད་ཆེ་བ་དེ་དག་དཀྱུས་སུ་བཀོད་ཅིང་། གཞན་རྣམས་འོག་མཆན་དུ་བཀོད་པ་གསུམ་གསལ་ལྟར་རོ། །

2 ཕྱག་འཚལ་ལོ། – རྣམ་ཐར་ཆེན་མོ།

जो महामति, जिन-तथागतों के सम्मुख भद्रप्रणिधान सिद्धि एवं उसके प्रभाव से सुकीर्ति के महाघोष हैं और जो मुनिशासन जगत् की 'श्री' हैं, उन सुमतिकीर्ति 'श्री' की शिरसा वन्दना करता हूँ॥ 1॥

དཔག་ཡས་ཚོགས་གཉིས་ཀུན་གྱི་རྩེ་མོར་སོན། |
བགྲང་ཡས་རྒྱལ་བ་ཀུན་གྱི་རིང་ལུགས་[1]འཛིན། |
མཐའ་ཡས་འགྲོ་བ་ཀུན་གྱི་དགེ་བའི་བཤེས། |
བསམ་ཡས་ཡོན་ཏན་ཀུན་གྱི་གཏེར་ལ་འདུད། ༢ |

जो अपरिमित समस्त सम्भारद्वय के प्रकर्ष को प्राप्त, असंख्य जिन-तथागतों की परम्परा के धारक, अनन्त समस्त जगत् के कल्याणमित्र तथा अचिन्त्य समस्त गुणों के निधि हैं, उन्हें (मैं) नमन करता हूँ॥ 2॥

གངས་ཅན་ཤར་ཕྱོགས་ཙོང་ཁའི་སྐྱེད་ཚལ་དུ། |
དལ་འབྱོར་[2]ཡོངས་འདུའི་རྩ་བ་རབ་བརྟན་ཞིང་། |
ཡོན་ཏན་ཡལ་གས་[3]ཕྱོགས་ཀྱི་མཐའ་འཇལ་བ། |
སྙན་གྲགས་དྲི་བསུང་འཕྲོ་བ་ཁྱོད་ལ་འདུད། ༣ |

हिमवान् देश की पूर्वदिशा के चोंखा-प्रदेश के उद्यान में क्षणसम्पत्ति रूपी पारिजात (देवदारु) का मूल अत्यन्त दृढ़ है, गुण-शाखाओं द्वारा दिशाओं के अन्त को मापने वाले और सुयश की सुगन्ध को फैलाने वाले आपको (मैं) नमन करता हूँ॥ 3॥

དྲི་མེད་མཁྱེན་ཡངས་འཇིགས་བྲལ་གཞོན་ནློ་སོགས། |
གངས་ཅན་མཁས་པའི་མཁས་པ་ཀུན་བསྟེན་ནས། |

---

1 རིགས་ལུགས་ – མེས་པོའི་ཞུལ་བཞག
2 དཔལ་འབྱོར་ – ནོར་ཐར།
3 ཡལ་ག་ – ནོར་ཐར།

སྐྱེ་དང་ཁྱད་པར་གཞུང་ལུགས་མཐའ་དག་ལ། |

རྨོངས་པའི་མུན་ཀུན་སངས་པ་[1]ཁྱོད་ལ་འདུད། ༤ |

निर्मल, विपुलज्ञान, अभय कुमारमति आदि हिमवत् देश के सभी विश्रुत विद्वानों का सेवन कर सामान्य और विशेष समस्त ग्रन्थों के प्रति सम्मोह के सभी अन्धकारों (विपरीत ज्ञानों) से रहित आप को (मैं) नमन करता हूँ ॥ 4 ॥

རྙོག་[2]བྲལ་ཚུལ་ཁྲིམས་བརྟུལ་ཞུགས་རྒྱ་མཚོ་ཆེར། |

མང་ཐོས་ལུང་རིགས་ནོར་བུས་ལྷག་པར་གཏམས། |

མཁས་མཆོག་ཀླུ་དབང་ཀུན་གྱིས་གུས་པས་བསྟེན། |

རྣམ་དཔྱོད་གཏིང་མཐའ་མེད་ལ་གསོལ་བ་འདེབས། ༥ |

मल (दोषों) से रहित शील-व्रत के महासागर में बहुश्रुत, आगम और युक्ति रूपी मणियों से विशेषतः परिपूर्ण, नागेश्वररूपी सभी श्रेष्ठ विद्वानों द्वारा सेवित, दुरवगाह एवं अनन्त बुद्धिविवेक से सम्पन्न (आप) की (मैं) प्रार्थना करता हूँ ॥ 5 ॥

ཁྱོད་བློ་ཉི་མས་[3]གཞོན་ནུའི་དུས་ཀྱི་ཚེ། |

མདོ་དང་རྒྱན་གྱི་པད་ཚལ་རྒྱས་མཐོང་ནས། |

བདག་བློ་ཁེངས་པའི་ཀུ་མུད་ལྷག་པར་ཟུམ། |

ཟབ་ཡངས་མཁྱེན་པའི་གཏེར་ལ་གསོལ་བ་འདེབས། ༦ |

आपके बुद्धिरूपी सूर्य के द्वारा बाल्यावस्था के समय से ही सूत्र (प्रज्ञापारमिता) एवं अलङ्कार (अभिसमयालङ्कार)-रूपी पद्मोद्यान को विकसित होते देखकर मेरे बुद्धि

---

1 སྤངས་པ་ – རྣམ་ཐར།

2 རྙོགས་ – ཤུལ་བཞག

3 ཉི་མ་ – རྣམ་ཐར།

(स्थित) अहंकाररूपी कुमुद विशेषरूप से मूर्च्छित (निमीलित) हुआ। अतः गम्भीर एवं विपुल ज्ञान-निधि आपकी (मैं) प्रार्थना करता हूँ॥ 6॥

བྱང་ཕྱོགས་འདི་ན་ཚིག་ཙམ་བྱང་བའང་དཀོན། །
དོན་ལ་སྒྲོ་འདོགས་ཆོད་པ་དེ་བས་དཀོན། །
བསྟན་དོན་ཉམས་སུ་ལེན་པ་སྲིད་མཐའ་ཙམ། །
འདི་གསུམ་མཐར་ཕྱིན་ཁྱོད་ལ་སྙིང་ནས་འདུད། ༧ །

इस उत्तर दिशा में (स्थित तिब्बत) में शब्द मात्र का परिपूर्ण अध्ययन करनेवाले भी दुर्लभ हैं। अर्थ के प्रति निवृत्तसमारोप (समुचित निर्णयप्राप्त व्यक्ति) तो उससे भी दुर्लभ हैं। उपदिष्ट अर्थ (तत्त्व) का अनुष्ठान करने वालों की तो बहुत कम सम्भावना है। इन तीनों में पारङ्गत (प्रकर्षपर्यन्तप्राप्त) आपकी मैं हृदय से वन्दना करता हूँ॥ 7॥

ལ་ལ་རིགས་བྲལ་ལུང་གིས་1གྲུབ་མཐའ་འཛོག །
ཁ་ཅིག་ལུང་མེད་རིགས་པ་ལྟར་སྣང་ཙམ2། །
ལུང་རིགས་གཉིས་ཀས་རྒྱལ་བའི་གསུང་རབ་ཀུན། །
ལེགས་པར་འབྱེད་པ་ཁྱོད་ལ་གུས་ཕྱག་འཚལ། ༨ །

कुछ लोग युक्तिरहित आगम के द्वारा सिद्धान्त की स्थापना करते हैं तथा कुछ लोग आगम से रहित युक्त्याभास मात्र पर आश्रित हैं। आगम और युक्ति दोनों के द्वारा जिन-तथागत के सभी प्रवचनों का सम्यक् रूप से विभाजन (खुलासा) करने वाले आपकी मैं आदरपूर्वक वन्दना करता हूँ॥ 8॥

ཁ་ཅིག་འདུལ་བ་གཙོར་བྱས་གསང་སྔགས་སྤོང་། །
གཞན་དག་སྔགས་ལ་མོས་བློས་འདུལ་བ་འགོག །

---

1 ལུང་གི་ – ཐམ་ཐར།

2 ཁ་ཅིག་ལུང་བྲལ་རིགས་ལྟར་སྣང་བ་ཙམ། – ཐམ་ཐར།

རྒྱལ་བའི་བསྟན་པ་མཐའ་དག་འགལ་མེད་དུ། །
རྫོགས་པར་ཉམས་སུ་ལེན་མཁས་ཁྱོད་ལ་འདུད། ༩ །

कुछ लोग विनय को प्रधानता देकर गुह्यमन्त्र का परित्याग करते हैं तथा अन्य (कुछ) लोग मन्त्रयान के प्रति अधिमुक्ति प्रदर्शित करते हुए विनय का निराकरण करते हैं। जिन-तथागत के सकल शासन का निर्विरोध एवं सम्पूर्ण रूप से अनुष्ठान करने में कुशल (नैपुण्यप्राप्त) आपको मैं नमन करता हूँ॥ 9॥

མཚན་ཉིད་མཆོག་[1]བཟུང་གསང་སྔགས་བཟའ་ཆོས་དང་[2]། །
སྔགས་ཀྱིས་ཁེངས་ནས་མཚན་ཉིད་ཁ་བཤད་ཙམ། །
མདོ་སྔགས་མཐའ་དག་མ་ཚང་རྫོགས་བྱང་དུ། །
བགྲོད་[3]ཐབས་མེད་པར་གཟིགས་པ་ཁྱོད་ལ་འདུད། ༡༠ །

(कुछ लोग) पारमितानय (पक्ष) को उत्तम मानकर गुह्यमन्त्रनय को अभ्यवहार धर्म (अर्थात् खान-पान के साधन धर्म) के रूप में लेते हैं तथा (कुछ लोग) मन्त्रनय के द्वारा गर्वित (अहंकारी) होकर पारमितानय को शब्दजालमात्र के रूप में ग्रहण करते हैं। (किन्तु) सम्पूर्ण सूत्र एवं तन्त्रनय को पूर्ण (साङ्गोपाङ्ग रूप में अभ्यस्त) किये बिना सम्यक्सम्बुद्धत्व की ओर गमन करने को असम्भव देखनेवाले आपको मैं नमन करता हूँ॥ 10॥

ལ་ལ་སྤྱོད་པ་ཞིབ་མོས་ལྟ་བ་འགོག། །
ཁ་ཅིག་ལྟ་བ་མཐོན་པོས་སྤྱོད་པ་འདོར། །

---

1 མཚན་ཉིད་ཕྱོགས་ – ཤུལ་བཞག།

2 གསང་སྔགས་ཟབ་ཆོས་དང་ – ཤུལ་བཞག། (བཀོད་རྩལ་འདིའི་དབང་དུ་བྱས་ན། ཚིག་ཀྱང་དེའི་སྐབས་དོན་གྱི་ལྡོག་ཟླ་སྡོན་པའི་ཚེ་ 'གསང་སྔགས་ཟབ་ཆོས་དོར།' ཞེས་སམ། ཡང་ན། 'གསང་སྔགས་ཟབ་ཆོས་སྤྱོད་།' ཞེས་པ་གང་རུང་བཀོད་དགོས་ཚོད་དུ་སྣང་ཡང་། རྗེའི་རྣམ་ཐར་ནང་གོང་གསལ་ལྟར་འཁོད་པ་དེས་སྐབས་དོན་ལེགས་པར་མཚོན་ཐུབ་པར་མངོན་ནོ། །)

3 འགྲོ་ཐབས་ – རྣམ་ཐར།

ལྟ་སྤྱོད་ཕན་ཚུན་གྲོགས་སུ་ཤར་[1]བ་ཡི། |
དོན་འདི་ལྷག་པར་འདོམས་པ་ཁྱོད་ལ་འདུད། ༡༡ |

कुछ लोग सूक्ष्मतया चर्या को महत्त्व देकर दृष्टि का निवारण करते हैं तथा कुछ लोग उच्च दृष्टि के अभिमान से चर्या का परित्याग करते हैं। दृष्टि और चर्या परस्पर सहायक के रूप में उदित होने से उसके अर्थ की विशेष रूप से देशना करनेवाले आपको मैं नमन करता हूँ॥ 11॥

འགའ་ཞིག་བཤད་པ་གཙོར་བྱེད་སྒོམ་ལ་སྨོད། |
ལ་ལ་སྒོམ་གྱིས་ཚིག་འཛིན་ལུང་ལ་སྨོད། |
བཤད་སྒྲུབ་གཉིས་ཀས་ལུང་རྟོགས་དམ་པའི་ཆོས། |
འཛིན་ཚུལ་གསལ་མཛད་ཁྱོད་ལ་གུས་པས་འདུད། ༡༢ |

कुछ लोग व्याख्यान देशना को प्रधानता देकर साधना की निन्दा करते हैं तथा कुछ लोग साधना मात्र से सन्तुष्टि का अनुभव कर आगम (श्रुतिपरम्परा) के प्रति निन्दाभाव रखते हैं। देशना और साधना दोनों के द्वारा जो आगम और अधिगम रूपी सद्धर्म को धारण करने की प्रक्रिया को प्रकाशित करते हैं, ऐसे आपकी मैं वन्दना करता हूँ॥ 12॥

མདོ་སྔགས་མཐའ་དག་ཁྱད་པར་རྡོ་རྗེ་ཐེག[2] |
རྒྱུད་སྡེ་མཐའ་དག་ཁྱད་པར་བླ་མེད་དོན། |
རིམ་གཉིས་མཐའ་དག་ཁྱད་པར་སྒྲུབ་ལུགས་ལ། |
སྟོན་མེད་ལེགས་བཤད་གཏེར་ཆེན་ཁྱོད་ལ་[3]འདུད། ༡༣ |

---

1 ཤར་ནས་ནི་ – ཤུལ་བཞག

2 རྡོ་རྗེའི་ཐེག་ – ཤུལ་བཞག

3 ཁྱེད་ལ་ – ཤུལ་བཞག

समस्त सूत्र और तन्त्रों में विशेषत: वज्रयान, सकल तन्त्रवर्ग में विशेषत: अनुत्तर-तन्त्रार्थ, समस्त दो क्रमों में विशेषत: मायाकाय (निष्पन्नक्रम के अन्तर्गत स्वाधिष्ठान) के विषय में जो अभूतपूर्व सुभाषित महानिधि हैं, उन (आप) की मैं वन्दना करता हूँ ॥ 13 ॥

མདོར་ན་ཐུབ་བསྟན་མཐའ་དག་མ་ལུས་པ[1]། |
བཤད་སྒྲུབ་གཉིས་ཀྱིས་ཆེས་ཆེར་གསལ་མཛད་པས[2]། |
གངས་ཅན་འདི་ན་བསྟན་འཛིན་མཐའ་དག་གིས། |
རྟག་ཏུ་བསྔགས་པར་འོས་པ་ཁྱོད་ལ་འདུད། ༡༤ |

संक्षेप में सम्पूर्ण मुनिशासन को देशना एवं साधना इन दो के माध्यम से अत्यधिक प्रकाशित करने के कारण इस हिमवान् (देश) में सकल मुनिशासन को धारण करनेवालों के द्वारा सदा प्रशंसायोग्य आपकी मैं वन्दना करता हूँ ॥ 14 ॥

བདག་ཀྱང་དེང་ནས་ཚེ་རབས་ཐམས་ཅད་དུ། |
བདག་ཉིད་ཆེན་པོ་ཁྱོད་བཞིན་རྒྱལ་བའི་བསྟན། |
བདག་པས[3]གཞན་གཅེས་ལྷག་བསམ་ཕུལ་བྱུང་གིས། |
བདག་གི་སྲོག་ལྟར་སྲུང་བར་བྱིན་གྱིས་རློབས[4]། ༡༥ |

मुझे भी इस समय से लेकर सभी जन्मों में हे महात्मन्, आप ही की भाँति स्व से पर को अधिक प्रिय देखनेवाले अद्भुत अध्याशय के द्वारा जिन-तथागत शासन को मेरे प्राणों को भाँति संरक्षित करने में अधिष्ठित करें ॥ 15 ॥

---

1 མ་ལུས་པར་ – ཞུལ་བཞག
2 མཛད་པ་ – སྣམ་ཐར།
3 བདག་བས་ – སྣམ་ཐར།
4 བྱིན་གྱིས་བརླབས་ – ཞུལ་བཞག

ཁྱོད་ལ་གཙོར་བྱས་ཧ་ཅང་མཆོག་འཛིན་གྱིས[1]། |

ཕྱོགས་ལྷུང་གདོན་གྱིས་ཐུབ་བསྟན་དཀྲུགས་པ་[2]ཡང་། |

དག་སྣང་ཕྱོགས་མེད་ཐུགས་མངའ་[3]ཁྱོད་ཉིད་ཀྱིས། |

མྱུར་དུ་བསལ་ནས་བསྟན་འཛིན་མཐུན་གྱུར་ཅིག ༡༦ |

आपको प्रधान मानने और अधिक श्रेष्ठ देखने के कारण (अन्य विद्वानों के) पक्षपात रूपी ग्रह के द्वारा आकुलित (मलिनीकृत) मुनिशासन को भी, निष्पक्ष एवं विशुद्ध अवभास में अभ्यस्त आप ही उस (आकुलता) को अतिशीघ्र दूर करें, ज़िससे सभी शासनधरों को अनुकूलता हो॥ 16॥

ཅེས་གངས་རིའི་ཁྲོད་འདིར་ཕྱིས་ཀྱི་བསྟན་འཛིན་ཆེན་པོ་འགྲན་ཟླ་དང་བྲལ་བ་བློ་བཟང་གྲགས་པའི་དཔལ་གྱི་དང་ཚུལ་མདོ་ཙམ་དུ་བརྗོད་པ་དད་པའི་པདྨོ་རྒྱས་པར་བྱེད་པའི་བསྟོད་ཚིག་གི་ཉི་མ་ཞེས་བྱ་བ། གཙང་སྟག་ཚང་གི་ལོ་ཙཱ་བ་དགེ་སློང་ཤེས་རབ་རིན་ཆེན་རྒྱལ་མཚན་དཔལ་བཟང་པོས་དགེ་འཕེལ་ཆོས་འཁོར་སྒང་དུ་སྦྱར་བའོ། །རྒྱལ་བའི་བསྟན་པ་ཕྱོགས་མཐའ་དག་ཏུ་དར་ཞིང་རྒྱས་པར་གྱུར་ཅིག། ||

इस प्रकार हिमवत् देश में परवर्ती महान् शासन-धारक अद्वितीय सुमतिकीर्ति (चोंखापा) श्री के किञ्चित् स्वभावाभिधायक 'श्रद्धापद्मविकसितस्तुतिवाक्यसूर्य' नामक यह स्तव 'चङ्-स्तग्-छङ्' के लोचावा भिक्षु 'शेस्-रब्-रिन्-ग्यल्-म्छन्-द्पल्-ब्सङ्-पो' (प्रज्ञारत्नध्वजश्रीभद्र) द्वारा 'द्गे-ऽफेल्-छोस्-ऽखोर्-स्गङ्' नामक स्थान में रचा गया। जिन-तथागत का शासन सभी दिशाओं में उदित एवं विकसित हो।

---

1 འཛིན་གྱི་ – རྣམ་ཐར།

2 འཁྲུགས་པ་ – སྲོལ་བཞག

3 ཕྱོགས་མེད་འབྱོངས་པ་ – རྣམ་ཐར།

## ( क ) ग्रन्थकार का संक्षिप्त परिचय

महाविद्वान् 'स्तग्-छङ्-लोचावा-शेस्-रब्-रिन्-छेन्' सन् 1405 ई० में 'यर्-ऽडोग्-स्तग्-लुङ्' नामक स्थान में उत्पन्न हुए थे। सात वर्ष की अवस्था में उन्होंने अक्षरारम्भ किया और एक ही महीने में लिखने-पढ़ने का पूर्ण ज्ञान प्राप्त कर लिया। बाल्यावस्था से ही 'ग्यल्-स्तोन्-रिन्-पो-छे' आदि दस से अधिक प्रेक्षावान् कल्याणमित्रों से शरणगमन का पाठ, अभिषेक, आगम-परम्परा आदि अनेक उपदेशों का श्रवण किया। बीस (20) वर्ष की अवस्था में 'छोस्-ऽखोर्-स्गङ्' नामक मठ में जाकर उपसम्पदा अर्थात् भिक्षुसंवर ग्रहण किया तथा उन्हें 'शेस्-रब्-रिन्-छेन्-ग्यल्-छेन्-द्पल्-ब्सङ्-पो' नाम दिया गया। तत्पश्चात् महालोचावा 'स्क्यब्-म्छोग्-द्पल्-ब्सङ्' से उन्होंने प्रज्ञापारमिता का अध्ययन किया। 'छोस्-जे-म्ख्येन्-रब्-द्वङ्-छुग्' से प्रज्ञापारमिताशास्त्र, प्रमाणशास्त्र, विनय एवं असङ्ग और वसुबन्धु द्वारा प्रणीत अभिधर्मशास्त्र तथा मूलमध्यमकशास्त्र, मध्यमकावतार, चतुःशतक और मैत्रेयनाथ प्रणीत शेष चार ग्रन्थों का उनकी वृत्तियों के साथ सम्यग् अध्ययन किया। इसी अवसर पर उन्होंने 'ग्यल्-स्तोन्-रिन्-पो-छे' से हेवज्र, रक्तयमारि, वज्रभैरव आदि का अभिषेक लिया। परम कल्याणमित्र महाचार्य से उन्होंने आर्यपरम्परा के गुह्यसमाज के उत्पत्तिक्रम एवं निष्पन्नक्रम के विषय में आचार्य चोंखापा के पञ्चक्रम की प्रदीपप्रकाशटीका, महामन्त्रपथक्रम और आर्यदेव के चर्यामेलापक आदि ग्रन्थों का अतिसूक्ष्मता से अध्ययन किया।

तत्पश्चात् मध्य तिब्बत में जाकर 'जम्-यङ्-छोस्-र्जे-टा-शि-द्पल्-ल्दन्' के समीप उन्होंने मूलमध्यमककारिका, मध्यमकावतार आदि ग्रन्थों की व्याख्याओं का श्रवण किया। सम्पूर्ण बौद्ध विद्याओं में उनकी विद्वत्ता की कीर्ति अनवरत फैलती गई। तदनन्तर चङ् प्रान्त की ओर जाकर 'छोस्-र्जे-जङ्-सेम्स्-छेन्-पो' के समक्ष आर्य असङ्ग के पञ्चभूमिशास्त्र तथा शिक्षासमुच्चय एवं प्रदीपोद्योतन आदि अनेक उपयोगी ग्रन्थों की आगम-परम्परा आदि का इन्होंने श्रवण किया तथा कालचक्रमूल, वृत्ति, षडङ्गयोग, लम्-डेस (मार्ग-फल), संवरपाठ एवं अनुष्ठान के मर्म आदि का सूक्ष्मता से मनोयोगपूर्वक श्रवण किया। उसी प्रकार लोचावा 'थुग्स्-र्जे-द्पल्-सङ्-पो' के समीप बैठकर ये कलाप व्याकरण, काव्य एवं छन्द आदि विषयों में भी पारङ्गत विद्वान् हो गये। संक्षेप में कहा जाए तो इन्होंने लगभग 27 अनुग्राहक कल्याणमित्रों का सेवन करंके सूत्र, तन्त्र आदि सम्पूर्ण विद्याओं में तलस्पर्शी विद्वत्ता अर्जित की।

देशना के माध्यम से बुद्धशासन के विकास के लिए इन्होंने सम्पूर्ण 'का-ग्युर' का एक बार उपदेश दिया। इन्होंने जितने शास्त्रों की रचना की, उनमें से किसी एक को भी न छोड़ते हुए उन (शास्त्रों) की अनेक बार देशना की। विनय, व्याकरण एवं कालचक्र की भी अनेक बार देशना की तथा मूलमाध्यमिककारिका, मध्यमकावतार, दीपङ्करश्रीज्ञान कृत शत (एक सौ) लघुग्रन्थसंग्रह, साक्य-परम्परा के लम्-डेस (मार्ग-फल) व्यवस्था आदि अनेक ग्रन्थों का इन्होंने भूरिशः प्रवचन किया।

रचना के माध्यम से बुद्धशासन के विकास के लिए इन्होंने सिद्धान्तसर्वज्ञ, शब्दविद्यासर्वज्ञ, सूत्रवर्गसर्वज्ञ, तन्त्रवर्गसर्वज्ञ—इन चार सर्वज्ञ-शीर्षक ग्रन्थों की स्वतन्त्र रूप से रचना की। प्रार्थना, स्तोत्र, वृत्तान्त आदि लगभग एक सौ लघु ग्रन्थों का प्रणयन किया है। इसी प्रकार मूलमाध्यमिककारिका, मध्यमकावतार, चतुःशतक, प्रज्ञापारमिता, प्रमाणशास्त्र आदि सूत्रवर्ग से सम्बद्ध ग्रन्थों की वृत्ति आदि का निर्माण किया। उसी प्रकार चार तन्त्रवर्ग तथा विशेषकर 'कालचक्रतन्त्र' का महान् 'सामान्य-अर्थ' आदि तेरह महान् संग्रह ग्रन्थों की रचना की। ये महान् लोचावा (द्विभाषानुवादक) थे, इस कारण इन्होंने छन्दोरत्नाकर का नए सिरे से संस्कृत से भोटभाषा में अनुवाद किया। मञ्जुश्रीमुखागम, मुक्तितिलक तथा समन्तभद्रसाधन, जो पूर्व में अनूदित थे, उनका इन्होंने पुनः संशोधन भी किया।

संक्षेप में इनका सम्पूर्ण जीवन देशना, रचना एवं साधना में ही व्यतीत हुआ। सन् 1477 ई० में 73 वर्ष की अवस्था में इन्होंने निर्वाण प्राप्त किया।

इनके द्वारा रचित 65 ग्रन्थ अब तक प्राप्त हुए हैं। वे सब सात भागों में तिब्बत में प्रकाशित हैं। शेष 200 से अधिक ग्रन्थों के तो मात्र नाम उपलब्ध होते हैं। सामान्यतया इनके द्वारा विरचित लगभग 280 ग्रन्थों का उल्लेख उपलब्ध होता है।

## ( ख ) ग्रन्थ का संक्षिप्त परिचय

आचार्य चोंखापा जी की उनके साक्षात् और परम्परागत शिष्यों ने जिस प्रकार अद्भुत स्तुति एवं प्रशंसा की है, उन सबका वर्णन करना यहाँ सम्भव नहीं है। आचार्य से साक्षात् धर्मश्रवण का सम्बन्ध नहीं होने पर भी तत्कालीन और परवर्ती ञिङ्मा, करग्युद्, साक्या आदि अन्य परम्पराओं के अनेक विद्वानों ने भी उनके अद्भुत एवं असाधारण गुणों को देखकर उनकी भूरि-भूरि प्रशंसा एवं स्तुतियाँ की हैं। आचार्य चोंखापा के महावृत्तान्त में इस विषय की चर्चा है, यथा—बो-दोङ्-म्छोग्-लस्-रनम्-ग्यल्, कर्मा-पा-दे-ब्शिन्-

ग्शेग्-पा, स्तग्-छङ्-लो-चा-वा-शेस्-रब्-रिन्-छेन् आदि नौ विद्वानों द्वारा चोंखापा जी की स्तुति, प्रशंसा आदि की रचना की गई है।

उपर्युक्त विद्वानों की रचनाओं में प्रस्तुत स्तुति के रचनाकार अन्यतम एवं अनेक असाधारण विशेषतओं से युक्त हैं। क्योंकि उन्होंने अपने जीवन के पूर्वकाल में आचार्य चोंखापा के माध्यमिक दर्शन आदि से सम्बन्धित अतिगम्भीर मर्मस्थलों के सूक्ष्म अभिधेयों को अच्छी तरह से न समझ पाने के कारण उस दर्शन के प्रति भारी-भरकम 18 महान् आक्षेपों के माध्यम से उनका विरोध छेड़ रखा था, यथा—(1) विषय के प्रति भ्रान्ति का रहना और उसके प्रति प्रमाण होना विरुद्ध है। (2) सर्वज्ञ ज्ञान समस्त धर्मों का परिज्ञान करता है और उसका आधे ज्ञेयों (सांवृतों) के प्रति प्रमाण न होना विरुद्ध है—इत्यादि के रूप में विरोध प्रदर्शित किया गया था।

किन्तु बाद में आचार्य चोंखापा द्वारा विरचित सूत्र एवं तन्त्र ग्रन्थों के कठिन मर्मस्थलों का यथावत् ज्ञान होने पर उनके प्रति अकृत्रिम श्रद्धा उत्पन्न हुई और उन्होंने सच्चे, निश्छल एवं निष्कपट मन द्वारा स्वभावोक्ति के माध्यम से प्रस्तुत स्तुति की रचना की। अतः वह एक प्रकार से आर्यदेश के महान् कवि आचार्य अश्वघोष की भाँति धर्मानुसारी एवं तीक्ष्णबुद्धि व्यक्ति में जैसे श्रद्धा उत्पन्न होती है, वैसे ही हैं। क्योंकि आचार्य (अश्वघोष) ने भी अपने जीवन के पूर्वकाल में तैर्थिक मतानुयायी रहते हुए बौद्ध धर्म, दर्शन के प्रति विरोध प्रकट किया था। यहाँ तक कि वे अपने (वैदिक) शासन को प्रतिज्ञा (सट्टा) के रूप में रखकर शास्त्रार्थ किया करते थे। किन्तु बाद में बौद्ध धर्म और दर्शन को निर्दोष एवं सम्यक् मार्ग के रूप में जानकर उस (बौद्ध) धर्म और उसके शास्ता—दोनों के प्रति उनमें अपार श्रद्धा उत्पन्न हुई और फिर उन्होंने उन दोनों (शास्ता और शासन) की अद्भुत स्तुतियों का प्रणयन किया।

फलतः विचारवान् अन्य विद्वानों द्वारा भी यदि आचार्य चोंखापा के वचनों का उपर्युक्त विद्वानों की भाँति ईमानदारी से अध्ययन किया जाए तो उनके प्रति अपार श्रद्धा एवं आदर अवश्य उत्पन्न होगा।

प्रस्तुत स्तोत्र पूर्ण रूप से आचार्य चोंखापा के महावृत्तान्त में भी उपलब्ध है, किन्तु दोनों पाठों में मौलिक पाठभेद दृष्टिगोचर होता है। जिन्हें प्रस्तुत संस्करण में पाठ-मिलान कर प्रत्येक श्लोक की टिप्पणी में दे दी गई हैं।

## ( ग ) ग्रन्थ का सारांश

स्तग्-छङ् लोचावा "शेस्-रब्-रिन-छेन्" द्वारा आचार्य चोंखापा की आदरपूर्वक स्तुति करते समय जो मङ्गलाचरण किया है, उसमें उन्होंने उनके नाम से सम्बद्ध प्रत्येक शब्द को परिलक्षित करनेवाली रचनाशैली से उपनिबद्ध श्लोकों द्वारा नमन किया है। यथा—वे (आचार्य चोंखापा) महाविद्वान्, अपरिमित सम्भारद्वय के संचय में पराकाष्ठा को प्राप्त, असंख्य जिन तथागतों की परम्परा के धारक, असीम समस्त जगत् के कल्याणमित्र एवं अशेष गुणों की निधि हैं। इस प्रकार लेखक ने उनके गुणों पर प्रकाश डाला है।

तदनन्तर वे (आचार्य चोंखापा) जिस स्थान पर और जिस प्रकार उत्पन्न हुए तथा निरपेक्ष भाव से विभिन्न भोट सम्प्रदायों के अनेक विद्वानों का चरण स्पर्श कर सामान्य एवं विशेष समस्त ग्रन्थों का परिज्ञान करके जिस प्रकार बहुश्रुत और आगम गुणों में पारङ्गत हुए, इसे दर्शाया गया है। उसी प्रकार गम्भीर मर्मस्थलों का विश्लेषण करते समय वे जिस प्रकार अतिसूक्ष्म युक्तिमार्ग को विभाजित करने वाले बुद्धि-विवेक एवं अद्भुत प्रतिभा से सम्पन्न थे तथा बाल्यावस्था से ही जिस प्रकार अतिगम्भीर और दुरवगाह महान् प्रवचनों के अभिप्राय को अत्यधिक विद्वत्तापूर्वक प्रकाशित करनेवाले थे, उनके उन अद्भुत गुणों को देखकर स्तुतिकर्ता के मन में उनके प्रति अत्यन्त श्रद्धा उत्पन्न हुई और वे आश्चर्यचकित भी हुए तथा रचनाकार के मन में विद्यमान अहंकाररूपी कुमुद मूर्च्छित हो गया—ऐसा कहा गया है।

सामान्यत: हिमवान् देश में तत्कालीन विद्वत्समूह की परिस्थिति को ध्यान में रखकर शब्द, अर्थ एवं प्रतिपाद्य विषय का अनुष्ठान—इन तीनों विषयों में पारङ्गत आप (चोंखापा) के अतिरिक्त किसी अन्य का होना असम्भव एवं दुर्लभ है—ऐसा कहा गया है। विशेषत: उस समय के विद्वत्समूह के कुछ लोग सम्यग् युक्ति रहित आगम मात्र पर आश्रित होकर तथा कुछ अन्य लोग आगम-रहित युक्त्याभास मात्र पर आश्रित होकर सिद्धान्त की स्थापना करते हैं। उसी प्रकार समस्त बुद्धशासन को परस्पर अविपरीत रूप में न जानने के कारण कुछ लोग विनय को प्रधानता देकर गुह्य मन्त्रयान का परित्याग तथा अन्य लोग मन्त्रयान के प्रति अधिमुक्ति प्रर्दिशत करते हुए विनय का निराकरण करते हैं तथा अन्य अनेक लोग पारमितायान पक्ष को उत्तम मान कर मन्त्रयान के गम्भीर और उदार धर्म को अभ्यवहार-धर्म अर्थात् खान-पान के साधन या उपाय के रूप में लेना तथा कुछ अन्य लोग मन्त्रयान से गर्वित (अहंकारी) होकर पारमितायान को शब्दजाल मात्र के रूप में ग्रहण

करते हैं। कुछ लोग विनय की सूक्ष्मचर्या को महत्त्व देकर अभिमान से गम्भीर दृष्टि का निवारण करते हैं तथा कुछ लोग उसके विपरीत उच्च (उत्तम) दृष्टि के अभिमान से (विनय)चर्या का परित्याग करते हैं। कुछ लोग देशना और साधना दोनों में हीन और उत्तम भाव रखते हुए देशना (प्रवचन) को प्रधानता देकर साधना की निन्दा करते हैं तथा कुछ लोग साधना मात्र से सन्तुष्टि का अनुभव करते हुए आगम एवं (उपदेश) श्रवण के प्रति निन्दा का भाव रखते हैं।

परन्तु आचार्य चोंखापा एक मात्र ऐसे विद्वान् हैं, जो इन सभी परिस्थितियों और विसंगतियों के विपरीत आगम और युक्ति—इन दोनों के द्वारा जिन-तथागत के प्रवचनों के अर्थ को सम्यक्तया विभाजित कर सम्यक् सिद्धान्त की स्थापना करते हैं। उसी प्रकार सूत्र और तन्त्र से सम्बद्ध सम्पूर्ण एवं अखण्ड बुद्धशासन में कोई विरोध नहीं है—ऐसा बोध प्राप्त होने से आपको निर्विरोध एवं सम्पूर्ण रूप से अनुष्ठान करने में पूर्ण नैपुण्य प्राप्त है। अन्तिम लक्ष्य सम्यक्सम्बुद्धत्व की ओर गमन करने में सम्पूर्ण सूत्र एवं तन्त्र मार्ग में साङ्गोपाङ्ग अभ्यस्त होना आप अनिवार्य मानते हैं। उसी प्रकार प्रतीत्यसमुत्पाद की दृष्टि और अहिंसात्मक चर्या इन दोनों में कोई विरोध नहीं है, अपितु दोनों परस्पर सहायक हैं—इस सुस्पष्ट अर्थ की आप विशेष रूप से देशना करते हैं। साथ ही, आगम-स्वरूप त्रिपिटक की देशना और अधिगमस्वरूप त्रिशिक्षा मार्ग की साधना—इन दोनों को समान महत्त्व देकर सद्धर्मरूपी सम्पूर्ण शासन धारण करने की प्रक्रिया को स्फुट रूप से प्रकाशित करने वाले विशिष्ट विद्वान् आपकी मैं आदरपूर्वक वन्दना करता हूँ, ऐसा प्रकाश डाला गया है।

आचार्य चोंखापा द्वारा तथागत बुद्ध के सामान्यतः सूत्र एवं तन्त्र के समस्त प्रवचनों में विशेषतः वज्रयान, चार तन्त्रवर्गों में विशेषतः अनुत्तरतन्त्र का अभिधेयार्थ तथा उत्पत्ति एवं निष्पन्नक्रमों में विशेष रूप से अतिदुर्बोधस्थल मायाकाय के विषय में हिमवान् देश के विद्वानों को तो छोड़िए, अनेक भारतीय विद्वानों द्वारा भी अनवगत सुभाषित का अभूतपूर्व उपदेश किया गया है, अतः ऐसे महापुरुष की विशेष रूप से स्तुति की गई है।

संक्षेप में भगवान् तथागत का सूत्र एवं तन्त्र स्वरूप समस्त बुद्धशासन देशना एवं साधना के माध्यम से प्रकाशित करने में हिमवान् देश के सम्पूर्ण शासनधारकों द्वारा सर्वदा प्रशंसायोग्य उस महापुरुष (चोंखापा) की वन्दना की गई है और सभी जन्मों में उसी महापुरुष (चोंखापा) द्वारा अनुगृहीत होने का प्रणिधान किया गया है। अन्त में धर्म को प्रतिशरण न कर पुद्गल को प्रतिशरण करनेवालों के पक्षपात से आकुलित मनोभाव के

द्वारा मुनिशासन की आकुलता को भी निष्पक्ष एवं विशुद्ध अध्याशय में अभ्यस्त आप ही अतिशीघ्र दूर करें, जिससे सभी शासनधरों में परस्पर भ्रातृ-भाव की स्थापना में अनुकूलता हो—ऐसा प्रणिधान किया गया है।

इस महत्त्वपूर्ण स्तोत्रग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद एवं सम्पादन कार्य में बौद्ध विद्या के लब्धप्रतिष्ठ विद्वान् प्रो० रामशंकर त्रिपाठी (शोध-आचार्य) का पूर्ण सहयोग प्राप्त हुआ है। अतः उनके प्रति मैं अपनी हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ। इस पुनीत कार्य से प्राप्त समस्त पुण्यों से सभी सत्त्व उन महापुरुषों की भाँति सम्यग् मार्ग के अध्ययन एवं अनुष्ठान में संलग्न हों—ऐसी परिणामना करता हूँ।

•

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी:' के 46वें अंक में 64 महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी गई थी। प्रस्तुत अंक में उससे अन्य 76 हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है। ]

**ABBREVIATIONS**

| | |
|---|---|
| ASHA | Asha Archives, Maitidevi, Kathmandu, Nepal. |
| CAMBRIDGE | Catalogue of the Buddhist Manuscripts in the University Library, Cambridge, ed. by Cecil Bendall, Cambridge, 1883. |
| COMP./INCOMP. | Complete/Incomplete. |
| DEV. | Devanāgarī. |
| IASWR | Buddhist Sanskrit Manuscripts, Micro-Fische Collection belonging to the Institute for Advance Studies of World Religions, New York. |
| N | Newārī Script. |
| NP/PL | Nepali Paper/Palm Leaf. |
| NEPAL-II | Catalogue of Darbar Library, Nepal, Vol.II. |
| PCUV | Personal Collection of uṣṇīṣa Vajrācārya, Pāṭan, Nepal. |
| RAK | Rāṣṭriya Abhilekhālaya, Kathmandu, Nepal. |
| RAS | Catalogue of Buddhist Sanskrit Manuscripts in the Possession of the Royal Asiatic Society, (Hodgson Collection) London. |
| SMTUL | A Catalogue of the Sanskrit Manuscripts in the Tokyo University Library, Tokyo, Japan, 1965. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अमराय कर्मारकाधीताय जातक<br>Amarāya Karmārakādhītāya jātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| अस्थिसेनस्य जातक<br>Asthisenasya jātaka | | ” | ” |
| अज्ञातकौण्डिन्यजातक<br>Ajñātakauṇḍinyajātaka | | ” | ” |
| आदियोगनामसमाधि<br>Ādiyoganāmasamādhi | | RAK | 3/324 |
| ऋषभस्यजातक<br>Ṛṣabhasyajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| एकल्लवीरचण्डमहारोषणतन्त्र<br>Ekallavīracaṇḍamahāroṣaṇatantra | | PCUV<br>” | 1<br>6 |
| कल्पोक्ततारोद्भवकुरुकुल्लासाधन<br>Kalpoktatārodbhavakurukullāsādhana | | CAMBRIDGE | 1339 |
| कण्ठकस्यव्याकरण<br>Kaṇṭhakasyavyākaraṇa | | ” | ” |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 98b-88b | | |
| " | " | 263b-264b | | |
| " | " | 241a-251 | | |
| NP | " | 52b-55a | | |
| Paper | " | 63b-65b | | |
| NP | " | 1-92 | | |
| " | " | 1-46b | | |
| Paper | " | 10b-11b | | |
| " | " | 120-122b | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| काकजातक<br>Kākajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| किन्नरीजातक<br>Kinnarījātaka | | " | " |
| कुशजातक<br>Kuśajātaka | | " | " |
| कोलियनामोत्पत्ति<br>Koliyanāmotpatti | | " | " |
| कोशलराज्ञोजातक<br>Kośalarājñojātaka | | " | " |
| क्रियासंग्रह<br>Kriyāsaṁgraha | | PCUV<br>" | 38<br>51 |
| कच्छपजातक<br>Kacchapajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| कृष्णयमारितन्त्रोद्धृतवज्रसरस्वतीसाधन<br>Kṛṣṇayamāritantroddhṛtavajra-<br>sarasvatisādhana | | RAK | 3/324 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 205-206 | | |
| " | " | 100-105 | | |
| " | " | 160-186b | | |
| " | " | 76b-80b | | |
| " | " | 251-252 | | |
| NP | " | 171 | | |
| " | " | 148 | | |
| Paper | " | 132b-133 | | |
| NP | " | 9b-10a | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| (आर्य)गणपतिहृदयमूलतन्त्र<br>(Ārya)Gaṇapatihṛdayamūlatantra | | CAMBRIDGE | Add.1356 |
| गुरुमण्डलार्चन<br>Gurumaṇḍalārcana | | PCUV | 30 |
| गोधाजातक<br>Godhājātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| चक्रसंवरसमाधि<br>Cakrasaṁvarasamādhi | | PCUV | 31 |
| चण्डमहारोषणतन्त्रदेवसाधन<br>Caṇḍamahāroṣaṇatantradevasādhana | | MCBMBLJ | CH.75 |
| चम्पकनागराजजातकपरिकल्प<br>Campakanāgarājajātakaparikalpa | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| चरणदर्शनाभिलाषस्तोत्र<br>Caraṇadarśaṇābhilāṣastotra | | " | Add.1614 |
| ज्योतिपालस्यव्याकरण<br>Jyotipālasyavyākaraṇa | | " | Add.1339 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 5b-13b | | |
| NP | " | 1b-16b | | |
| Paper | " | 94b-95b | | |
| NP | " | 1b-67b | | |
| " | " | 86(1b-86b) | | |
| Paper | " | 119b-120 | | |
| " | " | 10 | | |
| " | " | 75b-76b | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| ज्योतिपालस्यसूत्र<br>Jyotipālasyasūtra | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| त्रिशकुनीयनामजातक<br>Triśakunīyanāmajātaka | | " | " |
| दीपङ्करवस्तु<br>Dīpaṅkaravastu | | " | " |
| द्विभुजहेवज्रसाधन<br>Dvibhujahevajrasādhana | | RAK | 3/324 |
| धर्मलब्धस्यसार्थवाहस्यजातक<br>Dharmalabdhasyasārthavāhasyajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| धर्मपालस्यजातक<br>Dharmapālasyajātaka | | " | " |
| नलिनीराजकुमारीजातक<br>Nalinīrājakumārījātaka | | " | " |
| श्रीनवग्रहमातृकानामधारणी<br>Śrīnavagrahamātṛkānāmadhāraṇī | | " | Add.1356 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 70b-75b | | |
| ” | ” | 57-63b | | |
| ” | ” | 27b-57b | | |
| NP | ” | 56b-57b | | |
| Paper | ” | 232-241 | | |
| ” | ” | 96b-98 | | |
| ” | ” | 207b-212 | | |
| ” | ” | 25-42 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| पञ्चकानां भद्रवर्गिकानां जातक<br>Pañcakānāṁ bhadravargikānām Jātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| पद्मावतीपरिकल्प<br>Padmāvatīparikalpa | | " | " |
| पुण्यवन्तोनामजातक<br>Puṇyavantonāmajātaka | | " | " |
| ( साधनसमुच्चये )पञ्चरक्षाविधान<br>(Sādhanasamuccaye)Pañcarakṣā-vidhāna | | RAK | 3/324 |
| पञ्चरक्षासूत्र<br>Pañcarakṣāsūtra | | PCUV | 20 |
| ( साधनसमुच्चये )पर्णशवरीसाधन<br>(Sādhanasamuccaye)Parṇa-śavarīsādhana | | RAK | 3/324 |
| ( साधनसमुच्चये )पूजाविधिसंग्रह<br>(Sādhanasamuccaye)Pūjāvidhi-saṁgraha | | " | " |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 252-263 | | |
| ” | ” | 212-216 | | |
| ” | ” | 187-189 | | |
| NP | ” | 32b-35b | | |
| ” | ” | 1a-112b | | |
| ” | ” | 1a-24b | | |
| ” | ” | 58a-59a | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| बलिपूजाविधि<br>Balipūjāvidhi | | ASHA | DPN.2431 |
| बलिविधान<br>Balividhāna | | "<br>" | " 2340<br>" 2297 |
| बल्यर्चनविधि<br>Balyarcanavidhi | | " | " 2307 |
| बहुबुद्धसूत्र<br>Bahubuddhasūtra | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| बुद्धधर्मसंघमण्डलपूजा<br>Buddhadharmasaṅghamaṇḍalapūjā | | ASHA | DPN.3379 |
| ( साधनसमुच्चये ) भट्टारकवज्रासन-<br>साधनोपदेशविधि<br>(Sādhanasamuccaye) Bhaṭṭārakavajrāsana-<br>sādhanopadeśavidhi | | RAK | 3/324 |
| मञ्जरीजातक<br>Mañjarījātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 22 | | |
| " | " | 26 | | |
| " | " | 14 | | |
| " | " | 12 | | |
| Paper | " | 227-232 | | |
| NP | " | 6 | | |
| " | " | (71b-73a) | | |
| Paper | " | (80b-94b) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| मर्कटजातक<br>Markaṭajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| ( साधनसमुच्चये ) महाकालकल्प-<br>भगवतोक्तमहाभैरवसाधन<br>(Sādhanasamuccye) Mahākālakalpa-<br>bhagavatoktamahābhairavasādhana | | RAK | 3/324 |
| महागोविदोभगवतीपूर्वनिवास-<br>सम्प्रयुक्तसूत्र<br>Mahāgovidobhagavatīpūrvanivāsa-<br>samprayuktasūtra | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| ( आर्य )महामणेविपुलविमानसुप्रतिष्ठित-<br>गुह्यनामधारणी<br>(Ārya)Mahāmaṇevipulavimānasupratiṣṭhita-<br>guhyanāmadhāraṇī | | " | Add.1680 |
| महामायाज्वालामुखीवज्रवाराह्य-<br>श्मशान<br>Mahāmāyājvālāmukhīvajra-<br>vārāhyaśmaśāna | | RAK | 3/324 |
| महामायातन्त्रानुसारेहेरुकसाधनोपायिका<br>Mahāmāyātantrānusāreheruka-<br>sādhanopāyikā | | " | 3/324 |
| ( आर्य )मारीचीधारणीपाठोपदेश<br>(Ārya)Mārīcīdhāraṇīpāṭhopadeśa | | " | " |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 133-134 | | |
| NP | ” | 44b-46a | | |
| Paper | ” | 221-227 | | |
| ” | ” | 9 | | |
| NP | ” | 44a-b | | |
| ” | N | 59b-60b | | |
| ” | ” | 1a-b | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| मुक्तकेशतारोद्भवकुरुकुल्लासाधन Muktakeśatārodbhavakurukullā-sādhana | | RAK | 3/324 |
| मृगराजसुरूपस्यजातक Mṛgarājasurūpasyajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| यशोधराव्याघ्रीभूतायजातक Yaśodharāvyāghrībhūtāyajātaka | | " | " |
| यशोधराहारप्रदानजातक Yaśodharāhārapradānajātaka | | " | " |
| ( साधनसमुच्चये )वज्रशृङ्खला-साधनोपायिका (Sādhanasamuccaye)vajraśṛṅkhalā-sādhanopāyikā | | RAK | 3/324 |
| वज्रयोगिनीस्तोत्र Vajrayoginīstotra | | CAMBRIDGE | Add.1379 |
| वज्रवाराहीकल्पमहातन्त्रराज Vajravārāhīkalpamahātantrarāja | | PCUV | 18 |
| | | " | 19 |
| | | " | 20 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 11b-12b | | |
| Paper | " | 135a-135b | | |
| " | " | 95a-96b | | |
| " | " | 94-95b | | |
| NP | " | 36b-37a | | |
| Paper | N | 22 | | |
| NP | " | 1b-131a | | |
| " | " | 1b-29b | | |
| " | " | 180a-189b | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| वानरजातक<br>Vānarajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| वानरीजातक<br>Vānarījātaka | | " | " |
| ( साधनसमुच्चये ) वारिनिदानसप्तक... नागमण्डलसप्तकादिसाधन<br>Sādhanasamuccaye) Vārinidāna-saptaka...nāgamaṇḍalasaptakādisādhana | | RAK | 3/324 |
| विचित्रकर्णिकावदान<br>Vicitrakarṇikāvadāna | | PCUV<br>"<br>" | 2<br>4<br>7 |
| वृषभजातक<br>Vṛṣabhajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| शक्रजातक<br>Śakrajātaka | | " | " |
| शकुन्तकजातक<br>Śakuntakajātaka | | "<br>" | "<br>" |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 160-186b | | |
| " | " | 186b-187 | | |
| NP | " | 106-112b | | |
| " | " | 1b-41a | | |
| " | " | 1b-37b | | |
| " | " | 1b-91b | | |
| Paper | " | 186b | | |
| " | " | 41b-43b | | |
| " | " | 131b-132b | | |
| " | " | 134-135 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| शरक्षेपणजातक<br>Śarakṣepaṇajātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |
| शरभजातक | | " | " |
| Śarabhajātaka | | " | Add.1415 |
| शशजातक | | " | " 1473 |
| Śaśajātaka | | " | " 1415 |
| | | " | " 1598 |
| शारिपुत्रमौद्गल्याणप्रमुखानां राक्षसीद्वीपकानां जातक<br>Śāriputramaudgalyāṇapramukhānām rākṣasīdvīpakānām jātaka | | " | " 1339 |
| शिविजातक<br>Śivijātaka | | " | " " |
| शिरीप्रभस्यमृगराजस्यजातक<br>Śirīprabhasyamṛgarājasyajātaka | | " | " " |
| संवरोदयतन्त्र<br>Saṁvarodayatantra | | PCUV | 40 |
| सर्वदुर्गतिपरिशोधनतेजोराजकल्पेकदश | | " | 27 |
| Sarvadurgatiparisodhanatejorāja-kalpekadaśa | | " | 62 |
| हस्तिनीजातक<br>Hastinījātaka | | CAMBRIDGE | Add.1339 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 98b | | |
| " | " | 255b | | |
| " | " | 89b-92 | | |
| " | " | 16 | | |
| " | " | 15b-19 | | |
| " | " | 63b-70 | | |
| " | " | 192b-256b | | |
| " | " | 99b-100 | | |
| " | " | 130-131b | | |
| NP | " | 1b-75b | | |
| " | " | 1a-90a | | |
| " | " | 1b-23b | | |
| " | " | 207b | | |

•

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री : विविध परिशिष्ट
## ( अंक 30 से 45 )

—ठाकुरसेन नेगी—

[ 'धी:' शोध-पत्रिका में 'दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री' के अन्तर्गत देश-विदेश के विभिन्न पुस्तक-संग्रहों में संरक्षित महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी जाती है। इस शीर्षक के अन्तर्गत प्रकाशित सामग्री का 'धी:' के 15वें तथा 30वें अंक में 'दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री : विविध परिशिष्ट' के नाम से ग्रन्थ एवं ग्रन्थकारों की अनुक्रमणिका दी गई है। इसी क्रम में प्रस्तुत अंक में 30वें अंक से 45वें अंक तक की सामग्री को उपर्युक्त शीर्षक के अन्तर्गत दिया जा रहा है, जिससे शोधकर्ताओं को आसानी से सामग्री उपलब्ध हो सके।

इस शीर्षक के अन्तर्गत 36वें अंक तक के सामग्री को संकलित कर 'दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री' नाम से स्वतन्त्र ग्रन्थ के रूप में तीन भागों में प्रकाशित हो चुकी है। ]

| | | |
|---|---|---|
| वज्रयोगिन्योपदेशनामधारणी | 42 | 70 |
| वज्रवाराहीकल्पमहातन्त्र | 40 | 92 |
| वज्रवाराहीकल्पमहातन्त्रराज | 44 | 74 |
| (श्री)वज्रवाराहीद्वादशस्तुति | 42 | 70 |
| वज्रवाराहीमुखाख्यान | 44 | 74 |
| वज्रवाराहीमुखाख्यानकथा | 38 | 84 |
| वज्रवाराहीमुखाख्यानविधि | 38 | 84 |
| वज्रवाराहीमुखाख्यानसंक्षेप-साधन | 30 | 86 |
| वज्रवाराहीमुखाख्यानसमाधि | 38 | 84 |
| वज्रवाराहीसमाधि | 43 | 126 |
| वज्रवाराहीहोमविधि | 30 | 86 |
| (आर्य)वज्रविदारिणीनामधारणी-हृदयोपहृदयमूलमन्त्र | 42 | 72 |
| (श्री)वज्रविलासिनी अष्टक-स्तोत्र | 42 | 72 |
| वज्रवीरमहातन्त्र | 31 | 68 |
| वज्रवैरोचनीदेवीरहस्य-पूजाविधि | 35 | 82 |
| (श्री)वज्रवैरोचनीदेवीस्तव-स्तोत्र | 42 | 72 |
| वज्रसत्त्वपाराजिका | 31 | 68 |
| वज्रसत्त्वपूजाविधि | 38 | 84 |
| वज्रसत्त्वावदान | 33 | 136 |
| वज्रसरस्वतीधारणी | 42 | 72 |
| वज्रसेनावदान | 33 | 136 |
| वडिकावदान | 33 | 136 |
| वपुष्मान्कुमारावदान | 33 | 136 |
| वर्तुलाकार-यज्ञविधि | 30 | 86 |
| वर्षापणक्रममहाबलसाधन | 35 | 82 |
| वर्षापणक्रममहाबलसाधन | 43 | 126 |
| वर्षापणनामधारणी | 43 | 126 |
| वर्षापणयज्ञहोम | 30 | 86 |
| वर्षापणविधान | 40 | 92 |
| वर्षापणविधि | 35 | 82 |
| वर्षापणविधि | 30 | 86 |
| वर्षापणविधिसंग्रह | 30 | 86 |
| वर्षापणसूत्र | 30 | 86 |
| वश्याधिकारमञ्जुश्रीसाधन | 35 | 82 |
| वसन्ततिलकाख्यान | 44 | 74 |
| वसिष्ठपरिपृच्छावदान | 33 | 138 |
| वसिष्ठावदान | 33 | 138 |
| वसुन्धराकल्पधारणी | 30 | 88 |
| वसुधाराकल्पावदान (सुचन्द्रावदान) | 33 | 138 |
| वसुधारादेवीव्रत (सम्पूर्ण अश्वघोषावदान) | 33 | 138 |
| वसुधाराव्रतमाहात्म्य | 35 | 82 |
| वसुधाराव्रतविधान | 35 | 82 |
| वसुधरादेश | 30 | 88 |
| वसुधाराधर्मपद्धति | 37 | 70 |
| वसुधारानामधारणी | 42 | 72 |
| वसुधारानामधारणी | 44 | 74 |
| वसुन्धरानामाष्टोत्तरशतक | 30 | 88 |
| (श्री)वसुधारानामाष्टोत्तरशतक | 42 | 72 |
| वसुन्धराष्टोत्तरादिसंग्रह | 30 | 88 |
| वसुन्धराव्रतमाहात्म्य | 30 | 88 |
| वसुधाराव्रतविधि | 40 | 92 |

| | | |
|---|---|---|
| सुकरिकावदान | 34 | 54 |
| सुखावतीव्यूह | 42 | 76 |
| सुगतजन्मरत्नावदानमाला | 34 | 48 |
| सुगतवसिष्ठसंवाद-सानुमत्त-दोषनिर्णयावदान | 34 | 48 |
| सुगतावदान | 34 | 48 |
| सुचन्द्रावदान | 34 | 50 |
| सुजाताव्याकरण | 42 | 76 |
| सुतसोमराजकुमारावदान | 34 | 50 |
| सुधनकिन्नरीजातकावदान | 34 | 50 |
| सुधनराजकुमारावदान | 34 | 50-52 |
| सुप्रियावदान | 34 | 52 |
| सुभद्रावदानमाला | 34 | 52 |
| सुभाषितमहारत्नावदानमाला | 34 | 52 |
| सुभाषितसंग्रह | 40 | 96 |
| सुमगधावदान | 34 | 52 |
| सुमगधावदान | 38 | 92 |
| सुवर्णप्रभासमहासत्त्वावदान | 34 | 54 |
| (आर्य)सुवर्णप्रभासोत्तमसूत्रेन्द्र-राजसर्वबुद्धबोधिसत्त्वनाम-धारणीसूत्र | 42 | 78 |
| (आर्यश्री)सुवर्णप्रभासोत्तमसूत्रेन्द्र-राजश्रीमहादेवीधारणीसूत्र | 42 | 78 |
| (आर्यश्री)सुवर्णप्रभासोत्तमसूत्रेन्द्र-राजश्रीसरस्वतीदेवीधारणी | 42 | 78 |
| (आर्य)सुविक्रान्तविक्रामिपरि-पृच्छाप्रज्ञापारमितानिर्देशसार्द्ध-द्विसाहस्रिका भगवत्यार्यप्रज्ञा-पारमिता | 42 | 78 |
| सुवर्णवर्णावदान | 34 | 54 |
| सुवर्णवर्णावदान | 38 | 92 |
| सोपचारतमो षण्मुखीधारणी | 42 | 78 |
| सोमावदान | 34 | 54 |
| स्रग्धरा आर्यताराव्रतविधि | 30 | 102 |
| स्तोत्रसंग्रह | 40 | 86 |
| स्थविराभिषेक | 30 | 102 |
| स्थविराभिषेक-चूडाकर्म | 30 | 102 |
| स्थविराभिषेकविधि | 30 | 102 |
| स्थविरावदान (गुणमाहात्म्य) | 34 | 54 |
| स्नानकलशपूजाविधि | 30 | 102 |
| स्नानकलशपूजाविधि | 38 | 94 |
| स्नानतीर्थभ्रमणस्थापनविधि | 30 | 102 |
| स्नानविधि | 30 | 104 |
| स्नानावदान | 34 | 56 |
| स्वप्नविचार (स्वप्नावली) | 30 | 104 |
| स्वप्नाध्याय | 30 | 104 |
| स्वयम्भू उत्पत्तिकथा | 38 | 94 |
| स्वयम्भू उत्पत्तिकथा | 40 | 96 |
| स्वयम्भू उत्पत्ति-उपदेश | 38 | 94 |
| स्वयम्भूचैत्य | 38 | 94 |
| स्वयम्भूचैत्यभट्टारकोद्देश | 30 | 104 |
| स्वयम्भूचैत्यभट्टारकोद्देश | 38 | 94 |
| स्वयम्भूचैत्यवर्णन | 38 | 94 |
| स्वयम्भूचैत्यस्थापनवर्णन | 38 | 94 |
| स्वयम्भूधर्ममाहात्म्य | 38 | 94 |
| स्वर्णचन्द्रावदान | 34 | 56 |
| स्वल्पाक्षरभगवतीप्रज्ञापारमिता-शतनामधारणी | 42 | 80 |

## ग्रन्थकारनामानुक्रमणी



•

# धर्मश्रीमित्र ( ज्ञानश्रीमित्र ) का संक्षिप्त विवरण

**—ठाकुरसेन नेगी—**

[ स्वयम्भूपुराण में धर्मश्रीमित्र के सम्बन्ध में एक रोचक एवं महत्त्वपूर्ण प्रसंग प्राप्त होता है। स्वयम्भूपुराण संस्कृत भाषा में प्रकाशित है (स० हरप्रसाद शास्त्री, एशियाटिक सोसायटी ऑफ बेंगाल, कलकत्ता, 1932)। प्रस्तुत अंक में उक्त अंश का विवरण दिया जा रहा है। तदनुसार विक्रमशील महाविहार के भिक्षु धर्मश्रीमित्र अ, आ इत्यादि द्वादश अक्षरों के व्याख्या करने में स्वयं को असमर्थ पाकर मञ्जुश्री से भेंट करने के लिए महाचीन देश की ओर प्रस्थान करते हैं। मार्ग में दिग्भ्रान्त हो जाने के कारण नेपाल में उनकी रहस्यात्मक रूप से मञ्जुश्री से भेंट हो जाती है। वहीं पर उन्हें गुरु से धर्मधातु का अभिषेक प्राप्त होता है और वह गुरु की आज्ञा से पुन: विक्रमशील लौट कर व्याख्यान का कार्य प्रारम्भ करते हैं।

पूर्व प्रतिज्ञानुसार मञ्जुश्री पुन: यहाँ वेष बदल कर पहुँचते हैं। परन्तु वह जिस बीभत्स-रूप में सभा-मध्य में पहुँचते हैं, उससे धर्मश्रीमित्र जानकर भी अनजान होने का अभिनय करते हैं। फलस्वरूप वह अन्धे हो जाते हैं। परन्तु गुरु कृपा से उन्हें ज्ञानचक्षु प्राप्त हो जाते हैं और वह लोक में ज्ञानश्रीमित्र के नाम से प्रसिद्ध हो जाते हैं। ]

एक समय स्वयम्भू (काठमाण्डू) स्थित गोशृङ्ग नाम के पर्वत शिखर पर श्री शाक्यसिंह बुद्ध मैत्री बोधिसत्त्व को धर्मश्रीमित्र के विषय में धर्मोपदेश दे रहे थे।[1]

उस समय विक्रमशील महाविहार में धर्मश्रीमित्र नाम के एक महापण्डित रहते थे। वह प्रतिदिन अपने विहार में श्रद्धालु भक्तजनों को एकत्रित कर आर्यनामसङ्गीति का व्याख्यान करते थे, जिसे सुनने श्रोतागण भी बड़ी संख्या में वहाँ उपस्थित होते थे। किन्तु एक दिन प्रतिदिन की भाँति व्याख्यान करते-करते बीच में द्वादशाक्षर (अ आ इ ई उ ऊ ए ऐ ओ औ अं अ:) का व्याख्यान करने में अपने को असमर्थ पाने पर उनका व्याख्यान वहीं रुक गया।

इस प्रकार उनके व्याख्यान को रुकते देख भक्तजन एवं श्रोतागण भी अपने-अपने घर वापस चले गये। इससे धर्मश्रीमित्र के मन में बड़ी ग्लानि एवं चिन्ता हुई। अत: इस द्वादशाक्षर के अर्थ (व्याख्या) को जानने की तीव्र इच्छा से वह स्वयं महाचीन देश के गुरु महामञ्जुश्री के यहाँ जाने के लिए प्रस्थान किये।[2] इस बीच रास्ते में जहाँ कहीं भी ठहरने

---

1. पुनरप्यथ मैत्रेयबोधिसत्त्व जगद्गुरुम् ।
भगवन्तं मुदा नत्वा सादरेण प्रपृच्छति ॥
भगवन्मुनिशार्दूल पुनर्वक्तुं त्वमर्हति ।
इत्थं गुणमयं क्षेत्रं नेपालस्य विशेषत: ॥ (स्वयम्भूपुराण, षष्ठ अध्याय, पृ० 315)
2. व्याख्यात्य नामसङ्गीतिं नाम्ना सादरयुक्तित: ।
द्वादशाक्षर अर्थानि जातो वक्तुर्न शक्तधी: ॥

के लिए स्थान (वास) मिलता, वह वहीं ठहरते हुए दूसरे दिन प्रातःकाल अपने गन्तव्य के लिए आगे चलते थे। किन्तु धर्मश्रीमित्र चलते-चलते नेपाल मण्डल में पहुँच कर महाचीन जाने का मार्ग भूल गये। मार्ग खोजते-खोजते सूर्य भी अस्त होने लगा, परन्तु मार्ग का कहीं भी पता नहीं चल रहा था। मार्ग का पता किससे पूछें? इस प्रकार मन में आकुल-व्याकुल हो, वह अकेले ही इधर-उधर चारों ओर देखते हुए खेतों के बीचों-बीच रास्ते से जा ही रहे थे कि सूर्यास्त होने लगा तथा आकाश में पक्षी कोलाहल करते हुए अपने-अपने घोसलों में लौट रहे थे। किन्तु फिर भी चीन जाने का मार्ग पूछने के लिए उनकी भेंट किसी भी व्यक्ति से नहीं हो पा रही थी। वह अकेले ही आगे की ओर जा रहे थे कि ठीक उसी समय उन्होंने दूर से ही खेत में हल चलाते हुए एक वृद्ध कृषक को देखा। उसे देख उन्हीं से चीन जाने का मार्ग पूछना अच्छा होगा, ऐसा मन में विचार करते हुए वह आगे बढ़ ही रहे थे कि तब उन्होंने देखा कि वह वृद्ध कृषक दो सिंहों के द्वारा हल जोत रहा है। उसे देख धर्मश्रीमित्र आश्चर्य में पड़ गये और वहीं खड़े होकर उस वृद्ध कृषक को हल जोतते देखने लगे।

इस तरह दो सिंहों से हल जोतते हुए वृद्ध कृषक को देख आश्चर्यचकित हो धर्मश्रीमित्र ने दूर से ही उस वृद्ध कृषक से पूछा, हे बाबा! यहाँ से चीन जाने का रास्ता किधर है? कृपया आप मुझे चीन जाने का रास्ता बता दीजिए।[1] तत्पश्चात् धर्मश्रीमित्र को

---

ततः चिन्तापरो जातः श्रुतपूर्वमनुस्मरन् ।
इतोऽस्त्युत्तरदिग्देशे मञ्जुश्रीनाम पर्वतः ॥
ख्यातः पञ्चशीर्षस्तत्र बोधिसत्त्वो गुणोदधिः ।
मञ्जुश्रीस्तत्परं ज्ञात्वा गत्वा पृच्छामि चिन्तयन् ॥...
नामसङ्गीतिव्याख्यानं द्वादशाक्षर-अर्थकम् ।
श्रुत्वा च मनसि धृत्वा तत्र गन्तुं च निश्चयम् ॥...
चीनदेशे पञ्चशीर्षं गच्छामि निश्चयं द्रुतम् ।
येन दिशा च मार्गेण गच्छाम्यहं यत्र मुखम् ।
इति निश्चित्य धर्मश्रीप्रस्थानञ्च चकार सः ॥
दिनैः पक्षैः क्रमेणैव अत्र नेपालमण्डले ।
समायातः स धर्मश्रीभिक्षुः पण्डितकञ्चुकः ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 321-324)

1. समृद्धिदर्शनार्थञ्च माययेत्थं विनिर्मितम् ।
शार्दूलकेशरी द्वाभ्यां हरं भूमौ न्यवाहयत् ॥
मञ्जुश्रीदेवमाचार्यं दृष्टवान्स च दूरतः ।
धर्मश्रीनामभिक्षुश्च दृष्टाज्जातञ्च संशयम् ॥...
इत्थं विचिन्त्य धर्मश्री आजगाम तदन्तिकम् ।
हरधृतकृषिकस्य पृच्छामि मनसि कृतम् ॥

देखकर वृद्ध कृषक ने उत्तर दिया—हे महाशय! चीन जाने का रास्ता यहाँ से बहुत दूर है। धर्मश्रीमित्र ने कहा—"दूर की कोई बात नहीं है। मुझे आप केवल चीन जाने का रास्ता बता दीजिए।" तब वृद्ध कृषक ने कहा—महाशय! आज छोड़िए, शाम बहुत हो चुकी है। कल मैं आपको चीन जाने का मार्ग बतला दूँगा। आज आप मेरे ही घर पर विश्राम करें। पुनः धर्मश्रीमित्र ने कहा—अच्छा तो आज रात आप मुझे अपने ही घर पर वास (स्थान) दीजिए तथा कल चीन जाने का मार्ग भी बतला दीजिएगा। इत्यादि वार्तालाप के पश्चात् धर्मश्रीमित्र वृद्ध कृषक के साथ उनके घर के लिए चल पड़े, किन्तु जाते समय वृद्ध कृषक ने अपना हल वहीं छोड़ दिया।[1]

उक्त स्थान यद्यपि आज भी 'सावाभूमि' नाम से नेपाल में विद्यमान है। वृद्ध कृषक ने धर्मश्रीमित्र को अपने घर ले जाकर घर के आँगन में ठहराया। अत्यधिक थक जाने पर धर्मश्रीमित्र वहीं सोने के लिए लेट गये तथा कुछ क्षण भर के लिए वे सो भी गये। वृद्ध कृषक ने भी अपने कमरे का दरवाजा भीतर से बन्द कर दिया। किन्तु भीतर कमरे में बातें करने से बाहर आँगन में सोये हुए धर्मश्रीमित्र को ठीक से नींद नहीं आ रही थी। क्योंकि भीतर कमरे में कृषक की दो स्त्रियाँ थीं। मध्यरात्रि का समय भी होने को था, किन्तु भीतर

---

भो महानृद्धिपुरुष कश्चित्मार्गं च देशसि ।
उत्तरापथमार्गं गमनाय चीनदेशकम् ॥
केन दिशेन मार्गेण उत्तरापथं गम्यते ।
चीनदेशे मञ्जुश्रियं मया कृताय दर्शनम् ॥
तं प्रपृच्छामि यत्नेन मार्गश्रवणकृद्व्यथः ।
इत स्थानात् कियद्दूरं मञ्जुश्रीनाम पर्वतम् ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 326-328)

1. भो धर्मश्रीनाम भिक्षुः त्वया श्रुतं वचाम्यहम् ।
मञ्जुदेवस्य नाथस्य पन्थानं नगरमपि ।
इत स्थानात् महान्दूरं पन्थानमतिदुष्करम् ।
कतिवर्षेण मासेन भवता च इति श्रुतम् ॥...
इति ज्ञात्वा त्वया सद्य रात्रि एक विशेषतः ।
मयि वासङ्कुरु भिक्षो वचामि त्वद्धितार्थकम् ॥
इत स्थानादेकवर्षात् संप्राप्तं चीनदेशकम् ।
इति ज्ञात्वा त्वया सद्य वासं मम मन्दिरे ॥...
निमन्त्रितमिदं मत्वा मञ्जुदेवे जगद्गुरौ ।
धर्मश्रीनाम भिक्षुर्हि मनसा स्वीकृतं परम् ॥...
इत्थं ज्ञात्वा मञ्जुदेव हलं शीघ्रं प्रमुच्यति ।
त्वया तत् सिंहशार्दूलौ ऋद्धान्तर्द्धापयन्ततः ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 328-329)

वे तीनों अब भी बातें कर रहे थे, जिससे धर्मश्रीमित्र को नींद बिलकुल नहीं आ रही थी। वह धीरे से उठकर मन ही मन में सोच रहे थे कि मैं कैसे स्थान पर वास करने आया?[1] जहाँ मध्यरात्रि तक पति-पत्नी आपस में बातें कर रहे हैं। तत्पश्चात् धर्मश्रीमित्र कमरे के दरवाजे के छिद्र में अपने कान लगाकर भीतर की बात सुनने लगे। भीतर दोनों स्त्रियाँ वृद्ध कृषक से पूछ रही थीं कि—हे स्वामी! हे मञ्जुश्री! आज आपने आँगन में जिस व्यक्ति को वास दिया है, वह कौन है? तब वृद्ध वेषधारी कृषक ने अपनी स्त्रियों को उत्तर दिया—यह विक्रमशील महाविहार के महापण्डित भिक्षु धर्मश्रीमित्र हैं। यह आर्यनामसङ्गीति के द्वादशाक्षर का व्याख्यान करने में अपने को असमर्थ पाकर, मुझसे उसका व्याख्यान सुनने (अर्थ जानने) चीन देश जाने के लिए यहाँ तक आये हैं। परन्तु उन्हें इतना दूर चीन देश क्यों भेजूँ? ऐसा सोचकर मैं ही उन्हें अपने साथ यहाँ लाया हूँ।[2]

ये बातें सुनकर वरदा तथा मोक्षदा नाम की मञ्जुश्री की दोनों स्त्रियों ने पुनः उनसे प्रश्न किया—हे स्वामी! तब उनको(धर्मश्रीमित्र) कमरे के बाहर आँगन में क्यों ठहराया

---

1. स्वयम्भुव सकाशाच्च स्वगृहञ्च प्रगच्छति ।
धर्मश्रीमित्रभिक्षुश्च तत्पृष्ठतः समागतः ॥...
इत्थं गृह्य मुदा देव्यौ द्वारे तिष्ठति सादरम् ।...
ततो रात्रौ ददो तस्मै शयनार्थञ्च कोष्ठकम् ।
तत्र गत्वा क्षणं सुप्तं धर्मश्रीमित्र उत्थितः ॥
तथैव बाह्यकोष्ठे च सोऽपि भिक्षु प्रतिष्ठति ।
तदभ्यन्तरकोष्ठे च मञ्जुदेव जगद्गुरुः ॥... (स्वयम्भूपुराण, पृ० 331-337)

2. किमर्थेन प्रयोगेण कामार्थं भिक्षुरागतः ।
केन प्रयोजनेनापि केन कामेन प्रागतः ॥
केनापि वाञ्छायुक्तेन नो गृहे भिक्षुरागतः ।
अयं प्राहुणकभिक्षुः केनार्थेनागतोऽत्र च ॥...
इति श्रुत्वा नाथनाथः सर्वज्ञनाथः सद्गुरुः ।
त्रिलोकमातरौ देव्यौ शृणोथां वच्मनन्तरम् ॥...
धर्मश्रीसंज्ञको भिक्षुर्विहारे विक्रमाख्यके ।...
नामसङ्गीतिव्याख्यानं कारयामास पण्डितः ॥
नैवापि सोऽर्थं सञ्चक्रे नामसङ्गीतिकस्य च ।
नार्थं कर्तुं समर्थोऽभूदक्षरद्वादशस्य च ।
बीजस्य मन्त्रतन्त्राणां चतुर्वेदानां तथा ॥...
अस्य अर्थं प्राजानकं कश्चिदपि न विद्यते ।
मया बिना मण्डलेऽत्र अस्य अर्थं न जानकम् ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 337-341)

है? क्या उन्हें भीतर नहीं ठहरा सकते हैं? जैसे ही दरवाजे के छिद्र से धर्मश्रीमित्र ने अन्दर की यह बातें सुनी, तो मैं (धर्मश्रीमित्र) मञ्जुश्री को कैसे नहीं पहचान सका? ऐसे विचार मन में आते ही वह तुरन्त मूर्छित होकर गिर पड़े और वहीं उनको नींद भी आ गई[1]। दूसरे दिन प्रातःकाल गृह-आँगन साफ करने आयी मञ्जुश्री की पत्नियों ने आँगन में सो रहे धर्मश्रीमित्र को देखा तो उन्होंने ही उनको जगाया। जैसे ही धर्मश्रीमित्र की आँखें खुली, वैसे ही उन्होंने उठकर तुरन्त मञ्जुश्री एवं गुरु पत्नियों के चरणों में साष्टाङ्ग दण्डवत् प्रणाम किया। तत्पश्चात् धर्मश्रीमित्र ने मञ्जुश्री से नामसङ्गीति के द्वादशाक्षर का व्याख्यान करने के लिए प्रार्थना किया।[2]

धर्मश्रीमित्र की प्रार्थना सुन मञ्जुश्री बोले—हे धर्मश्रीमित्र! द्वादशाक्षर का व्याख्यान करने के लिए मैं तुमको धर्मधातु का अभिषेक दिये बिना इसका व्याख्यान नहीं कर सकता।[3] इसलिए तुम्हें पहले मुझसे धर्मधातु का अभिषेक लेना होगा।

मञ्जुश्री की यह आज्ञा सुनकर धर्मश्रीमित्र बोले—हे मञ्जुश्री! अब मैं क्या करूँ? क्योंकि मैं एक भिक्षु हूँ। मेरे पास गुरु-दक्षिणा देने के लिए धन, द्रव्य आदि कुछ भी नहीं है। इसलिए मैं आप से अभिषेक कैसे ले सकूँगा? इत्यादि प्रार्थना करने पर मञ्जुश्री बोले—हे धर्मश्रीमित्र! गुरु को सद्पात्र युक्त शिष्य चाहिए। इसलिए गुरु-दक्षिणा की कोई आवश्यकता नहीं है। सद्पात्र का शिष्य ही गुरु के लिए धन, द्रव्य आदि के समान है। गुरु को ऐसे ही सद्शिष्य की आवश्यकता होती है और शिष्य को सद्गुरु की।[4] अतः तुम्हें,

---

1. श्रुत्वा तद्वचनं सर्वं रहस्यं सकलं व्रती ।...
अहं कथं न जानामि मूर्खोऽहमिति निश्चयम् ॥
तस्य कोष्ठस्य द्वाराच्च बहिरग्रे प्रतिष्ठति ।
इत्यष्टाङ्गैस्सुसंयुक्तः संस्थित भिक्षुः पण्डितः ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 343-346)
2. ततः प्रभाते उत्थाय वरदा मोक्षदापि च ।
उद्घाटयमास तदा कपाटं दृष्टवन्तौ तत् ।...
हे धर्मश्रीमित्र भिक्षो उत्थितमुत्थितमिति ।...
अथ भिक्षुः समुत्थाय अष्टाङ्गैः प्रणते नतः ।
धर्मश्रीभिक्षुश्च नमयामास तं गुरुम् ।...
हे मञ्जुदेव सर्वज्ञ द्वादशाक्षरमर्थकम् ।
शीघ्रं शीघ्रं दयाञ्चापि मह्यं देहि पुनः पुनः ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 346-348)
3. भो सर्वज्ञनाथशिष्य यूयञ्च श्रूयतां मयि ।
विनाभिषेकात्तस्यार्थं कस्मैचिद्दीयते न हि ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 350)
4. श्रुत्वेति वचनं तस्य मञ्जुदेवस्य सद्गुरो ।
यदुक्तं वचनं श्रुत्वा धर्मश्रीमित्र उक्तवान् ॥

मुझे धन आदि देने की कोई आवश्यकता नहीं है। तुम्हारे द्वारा द्रव्य प्राप्त न होने पर भी मैं तुमसे अत्यधिक प्रसन्न एवं संतुष्ट हूँ; आदि वचन कह कर मञ्जुश्री ने धर्मश्रीमित्र को धर्मधातु का अभिषेक देने के लिए स्वयम्भू ज्योतिरूप के समीप धर्मधातु का रजमण्डल बनाकर विधि-विधानानुसार उन्हें अभिषेक आदि देकर द्वादशाक्षर के व्याख्यान को सम्पन्न किया[1] तथा उन्हें (धर्मश्रीमित्र को) भी द्वादशाक्षर का व्याख्यान कर सकने में समर्थ कर दिया। तत्पश्चात् स्वयम्भू ज्योतिरूप को धर्मधातु वागीश्वर के नाम से पूजा-अर्चना द्वारा सत्कार किया गया।

इस प्रकार मञ्जुश्री द्वारा अभिषिक्त हो, द्वादशाक्षर का व्याख्या करने में अपने को समर्थ हो पाने के कारण धर्मश्रीमित्र अतिहर्षित हो गुरु-दक्षिणा के रूप में गुरु को भेंट स्वरूप क्या दें? कौन वस्तु दें? किंकर्तव्यविमूढ़ हो अन्त में अपना चित्त स्वरूप शरीर को ही रत्नमण्डल बनाकर गुरु-दक्षिणा के रूप में दे दिया। मञ्जुश्री ने भी अतिहर्षित हो शिष्य द्वारा दिये गये गुरु-दक्षिणा को स्वीकार किया तथा शिष्य (धर्मश्रीमित्र) को विदा करते हुए बोले—तुम पहले की ही भाँति विक्रमशील महाविहार में जाकर नामसङ्गीति के अर्थ (बाह्य-गुह्यार्थ) को स्पष्ट कर व्याख्यान करते रहो। मैं भी किसी दिन तुम्हारा व्याख्यान सुनने तुम्हारे यहाँ अवश्य आऊँगा।[2]

---

भगवन् मञ्जुदेव त्वं भवत वचनं श्रुतम् ।
इत्थञ्च अभिषेकाय न सामग्रिं मयि विद्यते ॥
द्रव्यादि वसनञ्चापि किञ्चिदपि न विद्यते ।
भिक्षुरहं वैरागी च मयि द्रव्यं न विद्यते ॥ (वृहत्स्वयम्भूपुराण, पृ० 352)

1. श्रुत्वेति वचनं तस्य मञ्जुदेव जगद्गुरुः ।
अत्र धनसंपत्त्योः [न] किञ्चिदस्ति प्रयोजनम् ॥...
शिष्यं मे परमं पुत्रं पुत्रपौत्र्या किं कृतम् ।
शिष्यमेव च मे पुत्रं पौत्री चापि न शिष्यकम् ॥
यस्य सुविदुषस्यापि शिष्यमेव परं कृतम् ।
शिष्येण विना यस्यापि पाण्डितं किं कृतं भवे ॥...
तस्माच्छर्व प्रकारेण शिष्यं विना न शोभते ।
सर्वभुवनेषु गुरुं नक्षत्रं विना ग्रौरिव ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 352-354)

2. हे धर्मश्रीमित्र नाम भिक्षो मण्डलसूत्रचित्रकम् ।
रङ्गिकं लक्षणविधिं कथयामि सादरात् शृणु ॥...
मण्डलस्य विधियुक्तैः पूजयामास मण्डलम् ।
तत्क्षणं विधिभिश्चैनं तत्त्वतः सोऽभिषिक्तवान् ।
प्रथमं मण्डलञ्चापि दर्शनञ्च कृतं गुरुः ॥
पश्चाच्चतुर्दशा वाप्यभिषेकं भिक्षवे ददौ ।
अनन्तरं ददौ तस्मै अक्षरद्वादशस्य तु ॥

मञ्जुश्री के इस आज्ञा के पश्चात् धर्मश्रीमित्र ने उनसे प्रार्थना किया कि आप हमारे यहाँ कब आयेंगे? आप अवश्य आयें। परन्तु हे गुरुवर! आप किस वेष में हमारे यहाँ आयेंगे? कृपया मुझे अवश्य बतायें। धर्मश्रीमित्र के इस प्रार्थना के पश्चात् मञ्जुश्री बोले—हे धर्मश्रीमित्र! मैं किसी भी वेष में तुम्हारे यहाँ आ सकता हूँ। परन्तु मैं अपने हाथ में उत्पल (सरसिंह) का फूल लेकर आऊँगा। इसलिए जिसके हाथ में यह फूल होगा, वह मैं (मञ्जुश्री) हूँ, जानकर तब तुम मुझे पहचानना।[1]

मञ्जुश्री के इस आज्ञा को सुनने के पश्चात् उनके चरणों में साष्टाङ्ग दण्डवत् प्रणाम कर धर्मश्रीमित्र नेपाल से स्वदेश लौट आए। तत्पश्चात् अपने यहाँ पहुँच कर धर्मश्रीमित्र ने विक्रमशील महाविहार में पहले की भाँति ही श्रद्धालु भक्तजनों को एकत्रित कर धर्मासन पर बैठ, गुरु के आज्ञानुसार नामसङ्गीति का व्याख्यान प्रारम्भ किया।[2] इस प्रकार पहले के जैसा व्याख्यान शुरू होने से भक्तजन भी बहुत बड़ी संख्या में वहाँ उपस्थित होने लगे।

---

भो भिक्षवो श्रूयतां तावद् द्वादशाक्षर-अर्थकम् ।
अर्थयुक्त्या मया श्रुत्वा जन्मजन्मान्तरादपि ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 354-355)
प्राप्याभिषेकगुह्यार्थमाक्षरद्वादशस्य च ।
धर्मश्रीमित्र उदितः प्रसादपूरको गुणः ॥
हृष्टतुष्टतल प्राप्य वाञ्छितार्थधनोच्छ्रयम् ।...
नमस्कृत्य ददौ तस्मै स्वात्मानं सुश्रूषाय वै ॥
पुनः पुनः नमस्कृत्वा निश्चयं स्वात्मानं ददौ ।
भगवन्सद्गुरो नाथ मम किञ्चिद्द्रव्यं न हि ॥
ढौषभयोग्यवस्तुञ्च स्वशरीरं द्रव्यन्नहि ।
यद्वस्तु मम हस्तेऽस्ति शरीरं ढौषयाम्यहम् ॥
कायवाक्चित्तं एकेन ददामि गृह्यतां त्वया ।
अथोवाच गुरुः शास्ता धर्मश्रीमित्राय सुवचः ॥...
यथापूर्वे वाराणस्यां त्वया पर्षकृतादपि ।
तथा च तस्मिन् कालेऽत्र आगमिष्यामि निश्चयम् ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 358-359)

1. हे भगवन्मञ्जुदेव भगवतागमनं कथम् ।
केन चिह्नेन ज्ञायते तत्सर्वं ब्रूहि सत्प्रभो ॥...
धर्मश्रीमित्रभिक्षुञ्च प्रोवाच जगदीश्वरः ।
हे धर्मश्रीमित्र भिक्षो ममागमनंचिह्नकम् ॥
त्वं या ज्ञायसे भावेन चिह्नेनापि विशेषतः ।
यस्य स पुरुषस्यापि हस्ते तिष्ठति उत्पलम् ।
स एवं पुरुषोऽहञ्च त्वया निश्चयं ज्ञास्यताम् ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 359-360)

2. एवमुक्तेऽपि च सद्यः मञ्जुदेव जगद्गुरुः ।
आज्ञा दिदेश भावेन तस्मै धर्मश्रियेऽपि च ॥

इसी बीच एक दिन व्याख्यान हो ही रहा था कि ठीक उसी समय एक वृद्ध व्यक्ति जीर्ण-शीर्ण वस्त्र पहने हुए, मलों से युक्त शरीर, लम्बे बढ़े हुए केश, नेत्रमल से युक्त आँखें, बढ़ी हुई दाढ़ी एवं बढ़ी हुई मूँछें, सांस फूलते हुए अत्यन्त ही दुर्बल शरीर वाले, अति दुर्गन्ध अवस्था में अति घृणित दिखने वाले, शरीर से काँपते हुए हाथ में उत्पल का फूल लिए विहार के अन्दर आ गये। उस घृणित वृद्ध व्यक्ति को देखकर वहाँ उपस्थित भक्तजन इधर-उधर जाने लगे। तब धर्मश्रीमित्र ने भी उस तरफ दृष्टि दौड़ाई, किन्तु उस वृद्ध व्यक्ति की अनदेखी करते हुए दूसरी ओर देखकर व्याख्यान करने लगे। वह वृद्ध व्यक्ति भी उसी तरफ जाते, जिस ओर धर्मश्रीमित्र देखते हुए व्याख्यान देते थे। किन्तु धर्मश्रीमित्र उस वृद्ध व्यक्ति को अपना गुरु कहने में लज्जा का अनुभव कर रहे थे। इसलिए वह क्या करें, क्या न करें (किंकर्तव्यविमूढ़)? की स्थिति में आ गये। उनके मन में तर्क-वितर्क होने लगा कि—इन्हें मैं कैसे अपना गुरु कहूँ? यदि मैंने इन लोगों के सामने इन्हें अपना गुरु स्वीकार किया तो ये लोग मुझे क्या कहेंगे? नालायक! घृणित वृद्ध भिखारी का शिष्य। इसी भय के कारण वह वृद्ध वेषधारी (मञ्जुश्री) को देखते हुए भी नहीं देखने जैसा उपक्रम करते हुए उन्होंने व्याख्यान को जल्दी-जल्दी समाप्त किया। व्याख्यान समाप्त होने के पश्चात् सभी भक्तजन भी विहार से बाहर निकलने लगे और वृद्ध वेषधारी (मञ्जुश्री) भी विमुख होकर वापस लौटने लगे।[1]

---

भो धर्मश्रीनाम भिक्षु ददामि तवागमनम् ।
यथा त्वमत्र प्रायात तथा शीघ्रं प्रगच्छसि ॥
पूर्वे च नामसङ्गीतिं व्याख्यानं क्रियतां त्वया ।
तथा तद्व्याख्यानञ्च क्रियतां विक्रमेऽपि च ॥...
कारयमास शीघ्रेण धर्मश्रीमित्रः पण्डितः ।
मञ्जुदेवप्रसादाच्च स्वदेशगमनाय च ।...
विहारे विक्रमाख्ये च व्याख्यानं विदधे पुनः॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 261-262)

1. यत्र यस्मिन् दिने कृते धर्मश्रीमित्र पण्डितः ।
नासङ्गीतिव्याख्यानं पर्षदैश्च परिवृतः ॥
एकस्मिन् च दिने तत्र मञ्जुदेव च प्राप्तवान् ।...
यष्टिशरीरं निर्माय उत्पलैर्मक्षिकान् क्षिपन् ।
प्रत्यस्यानात्तत्सभामध्ये मञ्जुदेवश्च ईश्वरः ॥...
दृष्ट्वा तमुत्पलं तेन पश्य वैमुख्यमाययौ ।
धर्मश्रीमित्रभिक्षुणा ज्ञातमागतं सद्गुरुम् ॥
धर्मश्रीमित्र नोचेथात् श्रुत्वा तच्चोत्थिता जनाः ।
अस्मिन्दिने विशेषेण स्वल्पव्याख्यानकं कृतम् ॥...
तस्मात् स्थानात् स्वस्वगृहं प्रजगमुः सर्वजनाः ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 362-363)

तभी धर्मश्रीमित्र धर्मासन से नीचे उतरे और दूसरे रास्ते से चलकर वृद्ध वेषधारी (मञ्जुश्री) के करीब पहुँचे। उन्होंने उनको देखकर भी जैसे पहले नहीं देखा, उसी वक्त उन्हें देखा है, जैसा अभिनय करते हुए, जल्दी-जल्दी उनके हाथ से उत्पल का फूल लिया और उनसे पूछने लगे, गुरुवर! आप कब यहाँ आये?[1] आप को मैंने देखा नहीं, इत्यादि मिथ्यावचन कहते हुए धर्मश्रीमित्र गुरु के चरणों में गिर पड़े। किन्तु मञ्जुश्री को देखकर भी नहीं देखा, इस तरह झूठा अभिनय करने के पाप से धर्मश्रीमित्र के दोनों नेत्र उसी क्षण वहीं मञ्जुश्री के श्रीचरणों में गिर गये और वह नेत्रहीन हो गये। उसी समय मञ्जुश्री के चरण(पाद) में नेत्राङ्कित चिह्न उत्पन्न हो गये।

धर्मश्रीमित्र के इस प्रकार नेत्रहीन हो जाने पर उन्होंने मञ्जुश्री से अत्यन्त विलाप कर रोते हुए प्रार्थना किया—"हे गुरु मञ्जुश्री! किस पापकर्मों के कारण मैं आज देखते-देखते नेत्रहीन हो गया हूँ? मैं नेत्रहीन होकर संसार में जी कर क्या करूँगा? इससे अच्छा तो आप मेरा प्राण ही ले लीजिए।"[2]

इस प्रार्थना के पश्चात् मञ्जुश्री क़ा पुनः 'धर्मश्रीमित्र' को आज्ञा हुई कि—हे धर्मश्रीमित्र! तुम्हारे पास अभी भी ज्ञान नहीं है। तुमने मुझे गुरु-दक्षिणा में जो आत्मदान दिया था, लगता है कि तुमने मुझे सच्चा आत्मदान नहीं दिया था। इस संसार में केवल तुम

---

1. गते जने समुत्थाय धर्मश्रीमित्रनाम पण्डितः ।
नमस्कर्तुं समागत्य मञ्जुश्रीविमुखोऽभवत् ॥
आश्रयं तस्य विज्ञाय धर्मश्रीमित्र उक्तवान् ।
मञ्जुदेव जगन्नाथ सर्वः सर्वविद्गुरो ॥
न दृष्टन्त्वं मया देव मिथ्या त्वं तेन उच्यते ।
इत्युक्ते तत्क्षणात्तस्य धर्मश्रीमित्रकस्य च ॥
मञ्जुश्रीजगन्नाथस्य कृतं यत्र प्रणामकम् ।
तस्मात्तत्र स्वचक्षुणी पतितं पादलाञ्छने ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 363)

2. यस्मिन् येन चक्षुणी च मुखाच्च पतितं भवेत् ।
तस्मिन् तेन धर्मश्रीश्च अत्यर्थं रुदितं कृतम् ॥...
हे सद्गुरो मया कृतं भवता पापकमपि ।
तत्क्षमस्व मया मूर्खेण च कृतं भवति च ॥...
हस्तपादाद्यवयवैः शरीरेण च किं मम ।
चक्षुणी मे विना युक्ते जीवेनात्र किं क्रियते ॥
जीवादहं मृतो गुरो मम जीवेन किं कृतम् ।
मृते मेऽद्य परं जातं भवतश्च प्रशा(सा)दतः ॥
हे गुरो नाथनाथ त्वं देहि फलं मृताय च ।
तस्मात् पापात्परलोके फलं किं किं भविष्यति ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 364-365)

ही नहीं, बल्कि जिस-जिस पुद्गल ने भी अपने जिन-जिन इन्द्रियों से जो-जो शुभ-अशुभ कर्मों को किया है, फलतः उन इन्द्रियों द्वारा उसे उसका फल भोगना ही होता है। अर्थात् वह उससे छूट नहीं सकता। इसलिए मैंने तुम्हें नेत्रहीन नहीं किया है, बल्कि यह तुम्हारे द्वारा किये गये कर्मों का ही फल है। अतः मैं तुम्हारे नेत्र-ज्योति को तो पुनः लौटा नहीं सकता, किन्तु फिर भी मैं तुम्हें नेत्र न होते हुए भी तुम्हारी ज्ञानदृष्टि उत्पन्न हो, ऐसी आज्ञा देता हूँ। तत्पश्चात् धर्मश्रीमित्र को ज्ञानश्रीमित्र का नाम देकर बोले कि आज से ज्ञानचक्षु उत्पन्न होने से तुम ज्ञानश्रीमित्र हो गये; इत्यादि वचन कहकर मञ्जुश्री नेपाल मण्डल में लौट गये।[1]

मञ्जुश्री अपने निवास स्थान "मञ्जुश्री पर्वत" वर्तमान में "नेत्राङ्कितचिह्न पादुका चैत्य" अर्थात् मञ्जुश्री चैत्यस्थान में विराजित होकर "विक्रमशील महाविहार" में घटित सम्पूर्ण घटना का विवरण अपनी दोनों स्त्रियों को बोध कराकर उनके साथ समाधि योग बल से शरीर को भस्म करके आकाश में विलीन हो गये।

इस तरह भगवान् शाक्यसिंह द्वारा मैत्री बोधिसत्त्व को धर्मश्रीमित्र (ज्ञानश्रीमित्र) के विषय में दिया गया वर्णन समाप्त हुआ।



---

1. मनसा न सहिष्णुना करुणाहृष्टमानसम् ।
धर्मश्रीनामकं भिक्षुं प्रोवाच शीघ्रकं गुरुः ॥
हे धर्मश्रीमित्रभिक्षो मालूह्यसि मालूह्यसि ।
स्वकर्मविधिवशाच्च साम्प्रतं प्राप्यस्यसि फलम् ॥
कर्माणि न प्रणस्यन्ति कल्पकोटिशतैरपि ।
सामग्रिं प्राप्य काले च फलन्ति देहिनां खलु ॥...
पञ्चेन्द्रियेन येनापि पापपुण्यं करोति हि ।
तेन तेनेन्द्रियेणापि तद्भोग्यं लभ्यते फलम् ॥...
तथागतैश्च सर्वज्ञैः सर्वकर्माल्लभ्यते फलम् ।
येन कर्म कृतं येऽपि तेऽपि तल्लभ्यते फलम् ॥...
अन्यैश्च कृतकर्मणः स्वयं भोग्यं कृतं न हि ।
इति मत्वा च मानुष्याः सदा शुभकर्म कृतम् ॥...
तथापि ज्ञानदृष्ट्या त्वं व्यवलोकय निश्चयम् ।
इत्युक्त्वान्तर्दधे शास्ता तत्र तत्क्षणमेव च ॥...
मञ्जुश्रीश्चापि शास्ता च स्वगृहं तत्र चागतः ।
ततः प्रभृतिस्तन्नाम ज्ञानश्रीरिति सर्वतः ॥ (स्वयम्भूपुराण, पृ० 365-367)

# बौद्ध साहित्यिक-सम्पदा

—ठिनलेराम शाशनी—

[ प्रस्तुत लेख में ''बौद्ध साहित्यिक सम्पदा'' शीर्षक के अन्तर्गत संस्कृत बौद्ध पाण्डुलिपियों के स्रोत पर संक्षेप में प्रकाश डाला गया है। ऐतिहासिक कारणों से आज इस देश में बौद्ध पाण्डुलिपि ग्रन्थों का अत्यन्त अभाव है। प्राचीन समय में नालन्दा, विक्रमशील, तक्षशिला आदि विश्वविद्यालयों के ग्रन्थागारों में उपलब्ध बौद्ध पाण्डुलिपि ग्रन्थों का विपुल साहित्य विश्व प्रसिद्ध था जो कालान्तर में चीन, मध्य एशिया, नेपाल, एवं तिब्बत आदि देश-देशान्तरों में गया। यही देश आज बौद्ध साहित्यिक सम्पदा के मूल स्रोत भी हैं। यद्यपि आज भारत सहित विश्व के विभिन्न देशों के बौद्ध विद्या केन्द्रों में इन देशों से प्राप्त पाण्डुलिपियों का अध्ययन और प्रकाशन बहुत सीमित मात्रा में हो रहा है तथापि इनकी महत्ता का अपलाप नहीं किया जा सकता। संक्षेप में संस्कृत बौद्ध पाण्डुलिपियों का भारत से बहिर्गमन तथा उसकी यथास्थिति पर प्रकाश डाला गया है। ]

प्राचीन काल से ही ज्ञान एवं विज्ञान का स्रोत ग्रन्थ ही रहा है। प्राचीन काल में इन ग्रन्थों की रचना ताड़पत्रों, भूर्जपत्रों, काष्ठफलकों तथा वस्त्रों आदि पर की जाती थी, जिन्हें आज पाण्डुलिपि के रूप में जाना जाता है। सामान्यत: हस्तलिखित ग्रन्थों को ही पाण्डुलिपियाँ कहा जाता है। यद्यपि हस्तलेख का अर्थ पाण्डुलिपि से अधिक विस्तृत माना जा सकता है; क्योंकि उसमें शिलालेख तथा ताम्रपत्र आदि का भी समावेश माना जाता है। किन्तु, पाण्डुलिपि का सम्बन्ध ग्रन्थ से ही होता है। आज अंग्रेजी शब्द 'मैन्युस्क्रिप्ट' के पर्याय के रूप में भी हस्तलेख और पाण्डुलिपि दोनों ही प्रयुक्त होते हैं। अंग्रेजी शब्द Manuscript लेटिन के Manu+Script से उत्पन्न है। इस का अर्थ है—हाथ की लिखावट। इनसाइक्लोपिडिया अमेरिकाना के अनुसार छपाई से पूर्व का समस्त साहित्य मैन्युस्क्रिप्ट कहलाता है। इसके अनुसार वह समस्त सामग्री मैन्युस्क्रिप्ट कही जायेगी जो कागज, धातु, पत्थर, लकड़ी, मिट्टी, कपड़े, वृक्ष की छाल, वृक्ष के पत्ते अथवा चमड़े आदि पर लिखी गई हो।

बौद्ध पाण्डुलिपियों का मूल स्रोत भारत ही है। बौद्ध पाण्डुलिपि से तात्पर्य उन ग्रन्थों से है जिनकी रचना बुद्ध के उपदेशों के उपरान्त बौद्ध भिक्षुओं, आचार्यों तथा सिद्धों ने बुद्ध के वचनों का संग्रह कर तदनुरूप पञ्च महाविद्याओं के रूप में शास्त्रों की रचना कर बौद्ध वाङ्मय को समृद्ध बनाया। भगवान् बुद्ध ने बोधि प्राप्ति के बाद अपने जीवनकाल में शिष्यों की योग्यता, रुचि, और क्षमता आदि को देखकर उपायकुशलता से जितने भी उपदेश दिये, उनके परिनिर्वाण के उपरान्त वे सब बौद्ध संगीतियों के माध्यम से सुव्यवस्थित

हुई। कालान्तर में बुद्ध की शिक्षाएँ सोपान की भान्ति तीन यानों के रूप में प्रतिष्ठित हुई। पारमितानय और मन्त्रनय जो महायान के दो भेद हैं, जिसे पारमितायान और मन्त्रयान भी कहा जाता है, के सभी सूत्र एवं तन्त्र शास्त्र संस्कृत एवं आंशिक रूप से अपभ्रंश भाषा में निबद्ध हैं। इसे ही बौद्ध संस्कृत साहित्य के रूप में अभिहित किया गया है।

विदित है कि महायान बौद्ध साहित्य का उद्‌गम बुद्ध द्वारा उपदेशित सूत्रों एवं तन्त्रों के आधार पर हुआ है। बौद्ध आचार्यों एवं सिद्धों ने इन सूत्रों एवं तन्त्रों को संकलित कर ग्रन्थों के रूप में प्रतिष्ठित किया। इन सूत्रों एवं तन्त्रों की आम्नाय परम्परा में महायान साहित्य से सम्बद्ध असंख्य ग्रन्थों की रचना हुई। इन भारतीय बौद्ध मनीषियों ने बुद्ध की शिक्षाओं के अनुरूप पञ्च महाविद्याओं के अन्तर्गत असंख्य मौलिक एवं टीका ग्रन्थों का प्रणयन कर बुद्ध की शिक्षाओं को पराकाष्ठा तक पहुँचाया, जो आज ऐतिहासिक कारणों से अधिकांश अपने मूल रूप में उपलब्ध नहीं हैं। लेकिन चीनी एवं भोट अनुवादों के माध्यम से आज हम इस विशाल साहित्य का अनुमान कर सकते हैं।

बुद्ध और उनके शिष्यों ने इस देश के आध्यात्मिक चिन्तन को न केवल प्रभावित किया अपितु एक नयी दिशा दी। बुद्ध एवं उनके शिष्यों की इसी चिन्तन धारा को उस समय देश से बाहर एशिया के अधिकांश भूभाग में भी मान्यता मिली और वहाँ के लोगों ने उसे अपनी संस्कृति के साथ सामञ्जस्य बिठाते हुए मानव कल्याण के लिए बुद्ध की शिक्षाओं का और विस्तार किया। इस प्रकार बौद्ध साहित्य प्रारम्भ से ही हिमालयी उत्तुङ्ग शिखर-श्रेणियों को लाँघते हुए देश की विभिन्न सीमान्तों को पार कर अन्य देशों में जाता रहा। इतिहास साक्षी है कि विश्व के अधिकांश भूभाग में बुद्ध के शिष्यों ने बुद्ध की शिक्षाओं का सुदीर्घ काल तक प्रचार-प्रसार किया। बौद्धदूत बुद्ध के वचन, शास्त्र और साहित्य के प्रचार में लगे रहे। प्राचीन काल में चीन, तिब्बत, लंका आदि देशों से आये अनेक बुद्ध के अनुयायियों ने बुद्ध के मैत्री, करुणा, मुदिता, अहिंसा आदि मानवीय मूल्य जो सार्वदेशिक एवं सार्वकालिक हैं, से प्रभावित होकर अपने-अपने देशों में इन्हें स्थापित करने के लिए अथक परिश्रम कर बौद्ध शास्त्रों को अपने साथ ले गये। इस क्रम में भारत की विविध भाषाओं, बोलियों और लिपियों में निबद्ध बौद्ध वाङ्मय देश-देशान्तरों में गया। ऐतिहासिक विवरणों से ज्ञात होता है कि बुद्ध और बौद्ध विद्याओं के प्रति अनुराग के कारण व्यापारी भी अपने साथ अपने-अपने देशों में बौद्ध ग्रन्थों को ले जाते रहे।

कालान्तर में इस भूभाग में विश्वप्रसिद्ध तक्षशिला, नालन्दा, विक्रमशील एवं ओदन्तपुरी आदि विश्वविद्यालयों की स्थापना हुईं, जहाँ पर बौद्ध आचार्यों ने विपुल बौद्ध साहित्य की रचना की। वह युग आध्यात्म का स्वर्ण युग था। फाहियान, ह्वेनसांग और

इचिंग आदि चीनी यात्री वर्षों यात्रा कर अनेक कष्टों को सहकर इन विश्वविद्यालयों में बौद्धविद्या की खोज में आये और अपने साथ प्रचुर मात्रा में बौद्ध पाण्डुलिपियों को लेकर गये। बाद में भारतीय बौद्ध आचार्यों ने भी चीन एवं तिब्बत आदि देशों में जाकर बौद्ध ग्रन्थों की रचना एवं अनुवाद कर सद्धर्म का व्यापक प्रचार-प्रसार किया। इन्हीं नालन्दा, विक्रमशील आदि विद्या केन्द्रों में लिखे गये बौद्ध ग्रन्थों की पाण्डुलिपियाँ कालान्तर में देश-देशान्तरों में गयी। इसी बीच बाह्य आक्रमकों ने इस देश पर आक्रमण कर संस्कृति के मूलाधार मठों, विहारों और ग्रन्थालयों को जलाकर नष्ट कर दिया और इन विहारों में निवास करने वाले अधिकांश भिक्षुओं, आचार्यों और विद्वानों का संहार कर दिया। शान्तिप्रिय भिक्षुगण प्राण रक्षा के लिए भाग कर देश की दुर्गम सीमान्त भूमियों की ओर विशेषकर नेपाल की ओर चल पड़े और साथ में अपनी जीवन निधि ग्रन्थराशि भी लेते गये। इस प्रकार इस देश में मुस्लिम शासकों के धर्म के उन्मत्त प्रचार-प्रसार, विदेशी धर्मयात्रियों के ग्रन्थ लोभ, तिब्बत के राजाओं के निमन्त्रण पर भारतीय विद्वानों का चले जाना तथा आततायियों से अपनी रक्षा करने हेतु नेपाल जैसे सीमान्त देशों में ग्रन्थ के साथ भिक्षुओं का पलायन आदि कारणों से भारतीय हस्तलेख इस भूभाग से बाहर चले गये। इस तरह उपुर्यक्त ऐतिहासिक कारणों से 13वीं-14वीं शताब्दी तक धीरे-धीरे बौद्धविद्या का प्रभाव हिमालयीय भूभागों के अपवाद के अतिरिक्त मध्य देश से नष्ट हो गया।

तिब्बत में बौद्ध धर्म का आरम्भ एवं प्रचार तिब्बत नरेश स्रोङ्-चन गम्पो (ई० 617-698) के शासन काल में हुआ। राजा ठ्रि-स्रोङ-देचन (ई० 790-845)के समय नालन्दा विश्वविद्यालय के प्रख्यात महापण्डित शान्तरक्षित तिब्बत गये। शान्तरक्षित ने पद्मसंभव के सहयोग से तिब्बत में बौद्ध धर्म के प्रचार-प्रसार एवं अनुवाद कार्य के अतिरिक्त बौद्ध भिक्षु संघ, दर्शन एवं न्याय आदि का भी आधारशिला रखकर उसे प्रतिष्ठित किया। इसी क्रम में बाद में आचार्य दीपंकर श्रीज्ञान आदि बौद्ध आचार्य समय-समय पर तिब्बत जाते रहे तथा बौद्ध वाङ्मय के विशाल भण्डार को तिब्बती भाषा में अनुवाद करवाने में सहायक हुए। इस तरह तिब्बती भाषा में संस्कृत से अनूदित अथवा लिप्यन्तरित लगभग पाँच हजार ग्रन्थ क-ग्युर और तन-ग्युर में मिलते हैं।

राजाज्ञा के अनुसार ये अनुवाद संस्कृत तथा तिब्बती भाषा के मान्य विद्वानों द्वारा अनूदित, परिशीलित और संशोधित होते थे। अनुवादों की मूल प्रति से भी बार-बार परितुलन किया जाता था। अत: यह अनिवार्य था कि शुद्ध पाठ वाले संस्कृत हस्तलेख सुरक्षित रखे जायें, जिससे आवश्यकता पड़ने पर पुन: उनका पर्यालोचन किया जा सके। इस प्रकार तिब्बत में भारत की अनेक लिपियों और भाषाओं में लिखित बौद्ध पाण्डुलिपियों

का होना स्वतः सिद्ध हो जाता है। तिब्बत में यद्यपि अनुवाद कार्य सातवीं शती से ही प्रारम्भ हो गया था और मूल पाण्डुलिपियाँ भी वहाँ पहुँचने लगी थीं। 10-11वीं शताब्दी तक यह कार्य पूरे वेग से चला। अतः पाण्डुलिपियां भी अधिकतम इसी बीच पहुँची।

नालन्दा एवं विक्रमशील सरीखे विश्वविद्यालयों में दूसरे देशों की तरह तिब्बत से भी विद्वान् बौद्ध विद्या की खोज एवं अध्ययन के लिए बराबर आते रहे। वे लोग पाण्डुलिपियों के साथ-साथ प्रकाण्ड भारतीय विद्वानों को भी भारी स्वर्णमुद्रायें दे कर अपने साथ तिब्बत ले गये। तिब्बत में अधिकांश पाण्डुलिपियाँ साम्ये और थोलिङ्ग के महाविहारों में सुरक्षित रखे गये थे। सर्वविदित है कि साम्ये महाविहार को शान्तरक्षित ने ओदन्तपुरी महाविहार की वास्तुकला के नमूने पर तैयार कराया था। 11वीं सदी में जब आचार्य दीपङ्कर श्रीज्ञान इस महाविहार में गये, तो यहाँ पर संगृहीत पोथियों को देखकर दंग रह गये। इसी तरह साक्या महाविहार में भी संस्कृत पोथियों का अच्छा खासा संग्रह होने की सूचना मिलती है। क्योंकि यहाँ पर भी संस्कृत ग्रन्थों का तिब्बती भाषा में अनुवाद हुआ। इसी प्रकार ङोर, शलु, नरथङ्, देर्गे, कुन-दे लिङ्, पो-खङ्, आदि मठों में भी भारतीय ग्रन्थों के भण्डार थे।

भारतीय ग्रन्थों के तिब्बती भाषा में अनुवादों के विशाल संग्रह का नाम क-ग्युर एवं तन-ग्युर है। इस संग्रह में लगभग पाँच हजार भारतीय ग्रन्थों के अनुवाद पाये जाते हैं। ये अनुवाद 'लोचावा' नाम से प्रचलित तिब्बती अनुवादक जो संस्कृत के भी जानकार थे, ने भारतीय पण्डितों के साथ मिलकर किया था। इन भोट अनुवादकों की संख्या सैंकड़ों में हैं। इस अनुवाद कार्य के लिए एक मानक कोश की रचना की गई, जिसका नाम 'महाव्युत्पत्ति' रखा गया। इस प्रकार भारतीय साहित्य के विशाल भण्डार का, जो मूल संस्कृत ग्रन्थों के नष्ट हो जाने के कारण भारत से लुप्त हो गया, अधिकाँश वे ग्रन्थ तिब्बती अनुवादों में सुरक्षित हैं। इनका अनुवाद इतना वैज्ञानिक ढंग से शब्दशः किया गया है कि ये अपने मूल के बहुत ही निकट है। इनकी सहायता से पुनः मूल संस्कृत में अविकल रूप से अनुवाद किया जा सकता है।

क-ग्युर एवं तन-ग्युर का वर्तमान स्वरूप का संकलन और सम्पादन चौदहवीं शताब्दी में रिन-छेन-डुब ने किया, जो बुस्तोन के नाम से विख्यात हैं। सातवीं शताब्दी के बाद जितने भी ग्रन्थों का तिब्बती और भारतीय विद्वानों द्वारा अनुवाद कार्य होता रहा, उसको बहुत ही सावधानी के साथ संकलित किया गया तथा उसका वर्गीकरण भी उचित ढंग से किया। क-ग्युर में तन्त्र, प्रज्ञापारमिता, मन्त्र, धारणी, अवतंसक, रत्नकूट सूत्र तथा विनय आदि बुद्धवचन संकलित हैं। तथा तन-ग्युर में भारतीय पण्डितों द्वारा विरचित

बुद्धवचनों की व्याख्या, स्तोत्र, मध्यमक, योगाचार, सूत्रान्तवृत्ति, अभिधर्मशास्त्र, विनयसूत्र-वृत्ति, शिल्प विद्या, ज्योतिष, आयुर्वेद, न्यायशास्त्र, काव्य तथा नीतिशास्त्र जैसे ग्रन्थ संकलित हैं। इन सभी ग्रन्थों पर भोट विद्वानों द्वारा स्वतन्त्र रूप से मीमांसाएँ भी प्रस्तुत की गई हैं, जिन्हें सुङ-बुम कहा जाता है, इनकी संख्या हजारों में हैं। ये सभी ग्रन्थ तिब्बत के अतिरिक्त भारत में भी तिब्बती गुरुओं द्वारा स्थापित विभिन्न मठों, हिमालय के सीमान्तों में स्थित गोनपाओं, तथा भारत के कुछेक विश्वविद्यालयों के पुस्तकालयों में भी उपलब्ध हैं।

महापण्डित राहुल सांकृत्यायन ने बौद्ध संस्कृत पाण्डुलिपियों की खोज में (सन् 1929-30, 1934, 1936 तथा 1938 में) चार बार तिब्बत की यात्रा की। यद्यपि प्रथम यात्रा में उन्हें एक भी संस्कृत का ग्रन्थ उपलब्ध न हो सका। लेकिन, बाद के तीन यात्राओं में उन्हें कुल 363 संस्कृत ग्रन्थ देखने को मिले, जिसकी एक सूची भी उन्होंने तैयार की, जो बाद में विहार रिसर्च सोसाइटी की पत्रिका में तीन खण्डों में प्रकाशित की है। आर्थिक संकट के कारण उन सभी पाण्डुलिपियों का फोटो प्रति नहीं बना सके और न ही उन्हें संस्कृत पाण्डुलिपियों को भारत लाने की अनुमति दी गई। सीमित साधन के कारण उन्होंने चुने हुये ग्रन्थों का ही फोटो प्रति एवं हाथ से प्रतिलिपि करके लाये। तिब्बत में राहुल जी को जो ग्रन्थ देखने को मिले थे, वे मुख्य रूप से मिथिलाक्षर, मागधी, शारदा, कुटिला, नेवारी, रञ्जना, तथा नागरी लिपि में थे। राहुल जी को तिब्बत में एक पाण्डुलिपि सिंहली लिपि में भी प्राप्त हुई है। सम्प्रति राहुल जी के द्वारा तिब्बत से लाये गये सभी सामग्री विहार रिसर्च सोसाइटी, पटना में रखा गया है।

कालान्तर में इटली के प्रसिद्ध विद्वान डॉ० जी० टुची भी तिब्बत गये। उन्होंने तिब्बत में उपलब्ध भारतीय ग्रन्थों को प्राप्त करने की चेष्टा की और इस प्रयास में उन्हें सफलता भी मिली। उन्होंने बौद्ध संस्कृत पाण्डुलिपियों को क्रय किया, इसके अतिरिक्त बहुत से तिब्बती भाषा के ग्रन्थ भी उन्होंने खरीदे। ये सामग्री इटली के 'सेरी ओरियन्टलिया रोमा' में सुरक्षित हैं।

1959 में तिब्बत में चीनी आक्रमण के बाद संस्कृत की पाण्डुलिपियाँ और तिब्बती पोथियाँ यों तो विभिन्न प्रकार से नष्ट कर दी गई अथवा चीन ले जाई गईं। फिर भी सुदूरवर्ती दुर्गम विहारों में उनकी होने की सम्भावना से इन्कार नहीं किया जा सकता। ऐसी भी सूचना मिली है कि बीजिंग संग्रहालय में बड़ी मात्रा में बौद्ध पाण्डुलिपियाँ सुरक्षित हैं। सम्प्रति चीन में बौद्ध पाण्डुलिपियों की यथास्थिति का कोई निश्चित आकलन एवं सूचना उपलब्ध नहीं है। तथापि, पश्चिमी विद्वानों के प्रयास से कतिपय बौद्ध पाण्डुलिपि ग्रन्थों की जानकारी चीन से बाहर भी आने लगी है। पाण्डुलिपियों के विनाश के बावजूद चीन और

तिब्बत में संस्कृत बौद्ध पाण्डुलिपियों के होने की अभी भी अपार संभावनाएँ हैं। चीनी शासक के नीतिगत कारणों से इस भूभाग में उपलब्ध बौद्ध पाण्डुलिपि ग्रन्थों की जानकारी अद्यावधि शेष विश्व को नहीं है। अपेक्षा की जाती है कि चीन सहित तिब्बत के भूभाग में उपलब्ध पाण्डुलिपियों की जानकारी निकट भविष्य में बौद्ध अध्ययन के जिज्ञासुओं को उपलब्ध होगी।

तिब्बत की पाण्डुलिपियाँ राष्ट्रीय विप्लव के समय तो नष्ट हुईं ही, उनके विनाश के अन्य कारण भी थे। भारत से गई पाण्डुलिपियों के प्रति वहाँ के लोगों में विशेष सम्मान एवं अधिक श्रद्धा होने के कारण पवित्र मानकर संकट निवारणार्थ इनके टुकड़े या चूर्ण प्रसाद रूप में दिया करते थे, जिनको वे ताबीजों में पहनते थे या घोटकर पी जाते थे। दूसरी ओर, अवतारी लामाओं, विद्वानों, राजपुरुषों अथवा विशिष्टजनों के निधन पर उनके लिये बने स्तूपों में उनके अवशेष के साथ ग्रन्थ भी रखे जाने की परम्परा रही है। ये सब भी भारतीय पाण्डुलिपियों के विलुप्त होने का कारण बना।

मध्य एशियायी संस्कृत पाण्डुलिपियाँ प्रथम शताब्दी ई० से लेकर 8वीं शती तक की हैं। ये हस्तलेख भारत, नेपाल, दक्षिण पश्चिम एशिया आदि स्थानों से गये। कालान्तर में वहाँ के स्थानीय विद्वानों ने भी प्रतिलिपियाँ कीं। उन प्रतिलिपिकारों ने कुषाण और गुप्तकालीन खरोष्ठी, ब्राह्मी आदि लिपियों को अपनाया, जिनके ऊपर सहज रूप से क्षेत्रीय प्रभाव के कारण सात प्रकार की ब्राह्मी लिपि उस पूरे क्षेत्र में न्यूनाधिक अन्तर के साथ प्रचलन में रहीं। इसी प्रकार गिलगिट तथा बामीयानी शारदा लिपि और दक्षिण भारतीय लिपियों का भी एक विशिष्ट स्वरूप मध्य एशियाई लिपि के रूप में उभरा। ब्राह्मी लिपि, संस्कृत भाषा और बौद्ध धर्म ने मध्य एशिया के सोगदियन, खोतानी, उइगुर आदि भाषाओं और लिपियों पर गहरा प्रभाव छोड़ा। मध्य एशियायी सोगदियन बौद्ध साहित्य पर डेविड ए० उट्ज तथा खोतानी बौद्ध साहित्य पर आर० ई० एमरिक और हेरोल्ड वाल्टर बेलि रचित ग्रन्थ द्रष्टव्य हैं। मध्य एशिया के पाण्डुलिपियों का संग्रह यूरोप तथा अमेरिका के कई विद्याकेन्द्रों में भी हैं। यहाँ की पाण्डुलिपियाँ ताड़पत्र, भूर्जपत्र, काष्ठफलक, वस्त्र और कागजों पर मिलती हैं। पाकिस्तान स्थित गिलगिट के परिसर से मिला विपुल बौद्ध साहित्य वाङ्मय प्रो० नलिनाक्ष दत्त प्रकाशित कर चुके हैं। सन् 1947 ई० के आस-पास काश्मीर तथा सीमावर्ती क्षेत्रों में संगृहीत गिलगिट हस्तलेखों को पं० जवाहरलाल नेहरु ने नई-दिल्ली के राष्ट्रीय अभिलेखागार में सुरक्षित करा दिया था। यहाँ संरक्षित अधिकाँश पाण्डुलिपियों की प्रति डॉ० लोकेश चन्द्र ने अपने शतपिटक सीरीज में प्रकाशित कर दी है।

पश्चिमी भारत से लेकर अफगानिस्तान और पामीर के पठार के पश्चिमी क्षेत्रों में सम्प्रति बौद्ध धर्मालम्बी राष्ट्रों के न होने से सम्बद्ध सामग्री उपेक्षित पड़ी है। बामीयान जैसे

क्षेत्रों में तो बुद्ध के समय ही बौद्ध धर्म के पहुँचने के संकेत मिलते हैं। वहाँ मूर्त्तियाँ, स्तूप, विहार आदि के अवशेष आज भी शोध एवं अध्ययन के विषय हैं। प्रो० चन्द्रिका सिंह उपासक ने अफगानिस्तान एवं उसके आसपास के क्षेत्रों में बौद्धधर्म के प्रभाव के सम्बन्ध में अपने ग्रन्थ 'हिस्ट्री ऑफ बुद्धिज़्म इन अफगानिस्तान' में विस्तृत प्रकाश डाला है।[1]

एक समय में अफगानिस्तान और पाकिस्तान का वह क्षेत्र जो आज आतंकवादियों का गढ़ बन चुका है, बौद्ध धर्म का मुख्य केन्द्र हुआ करता था। आज वह सभी तीर्थस्थल, ऐतिहासिक धरोहर और ग्रन्थ राशि रूपी बौद्ध साहित्यिक सम्पदा विनाश को प्राप्त हो चुके हैं अथवा विनाश के कगार पर हैं। निकट भविष्य में ऐसी कोई संभावना नहीं दिखती कि उन जगहों पर फिर से बुद्ध और उनके शिष्यों के पद चिह्नों को खोजने का अवसर भी मिलेगा। इस प्रकार क्रूरता का शिकार वह क्षेत्र आज पुनः इतिहास के गर्त में जा रहा है।

मध्य एशियायी हस्तलेखों का सबसे बड़ा संग्रह रूस की विज्ञान अकादमी की लेनिनग्राद शाखा में है। संभवतः सबसे अधिक बार यहाँ के विद्वानों का दल ही अन्वेषण के लिए मध्य एशिया गया। मध्य एशिया के इस विस्तृत भूखण्ड में कशगर, यारकन्द, कुचा, करशहर, कुनलुन, खोतान, लोउलन, तुर्फान, नियाँ आदि प्रसिद्ध स्थान समन्वित हैं। भारत के मध्य देश से मध्य एशिया जाने के लिए पश्चिमोत्तरी तथा पूर्वोत्तरी दो मार्ग थे। एक समय में इस पूरे मार्ग के आसपास बौद्धधर्म का प्रभाव रहा है।

आज बौद्ध संस्कृत पाण्डुलिपियों का अजस्त्र स्रोत नेपाल है। सातवीं शताब्दी में तिब्बत में बौद्ध धर्म के प्रवेश से पूर्व ही नेपाल में बौद्ध धर्म जन-जन में व्याप्त था। तब से लेकर आज तक यह धारा अविच्छिन्न रूप से प्रवाहित हो रही है। सम्प्रति वहाँ विशेषकर वज्रयानी बौद्ध अनुयायी विपुल ग्रन्थ राशियों के साथ बौद्ध विद्या एवं परम्परा को संजोये रखे हैं। तिब्बत में बौद्ध धर्म के प्रवेश के बाद वहाँ के विद्वानों का अधिकतर नेपाल के रास्ते ही भारत में आना-जाना लगा रहा। इस तरह भारत और तिब्बत के मध्य नेपाल सेतु के रूप में स्थित होने के कारण बौद्ध परम्परा का वहाँ प्रबल प्रभाव रहा और पर्याप्त मात्रा में बौद्ध पाण्डुलिपियाँ भी संरक्षित हुईं। दूसरी ओर, नेपाल में विदेशी शासन का हस्तक्षेप न होने से भी वहाँ पाण्डुलिपियाँ सुरक्षित रह सकीं।

नेपाल में बौद्ध धर्म के पारम्परिक अनुयायी नेवार जाति के हैं। इनकी अपनी अलग लिपि एवं भाषा है। नेपाल में प्राप्त होने वाली अधिकांश बौद्ध संस्कृत पाण्डुलिपियाँ

---

1. History of Buddhism in Afghanistan— Prof. C.S. Upasak, Published by Central Institute Of Higher Tibetan Studies, Sarnath, Varanasi; 1990.

प्राचीन नेवारी, प्रचलित नेवारी, भुजिमोल तथा रञ्जना आदि नेवारी लिपियों में ही मिलते हैं। वहाँ के बौद्ध अनुयायियों ने पीढ़ियों से इन ग्रन्थराशियों का संग्रहकर विहारों एवं व्यक्तिगत संग्रहों में सुरक्षित रखे हैं। इन्हीं लोगों के ग्रन्थ-संग्रह की प्रवृत्ति के कारण ही आज विश्व के सामने बौद्ध विद्या से सम्बद्ध विभिन्न ग्रन्थ उपलब्ध हो रहे हैं। इस प्रकार वर्तमान समय में नेपाल बौद्ध पाण्डुलिपियों का मुख्य स्रोत के रूप में प्रतिष्ठित है। इस समय विश्व में जहाँ-कहीं भी बौद्ध ग्रन्थों पर शोध या प्रकाशन हो रहा है, वह अधिकाँश नेपाल से प्राप्त पाण्डुलिपियों के आधार पर ही हो रहा है। इस तरह वर्तमान में नेपाल स्थित राष्ट्रिय अभिलेखालय (नेशनल आर्काइब्ज), केसर पुस्तकालय, आशास्फू कुथी पब्लिक लाईब्रेरी, नेपाल भाषा परिषद, त्रिभुवन विश्वविद्यालय, हिरण्य महाविहार, वज्रवाराही महाविहार, स्वयम्भू महाबौद्ध विहार आदि संस्थाओं एवं विहारों के अतिरिक्त वैद्य आशाकाजी वज्राचार्य, दिव्यवज्र वज्राचार्य, डॉ० मनवज्र वज्राचार्य, रत्नकाजी वज्राचार्य, उष्णीष वज्राचार्य, हरिबहादुर थापा आदि के व्यक्तिगत पाण्डुलिपि संग्रह प्रमुख हैं।

आज तक विश्व के अनेक संस्थाओं एवं विद्वानों ने नेपाल की पाण्डुलिपियों पर शोध एवं अध्ययन प्रस्तुत किये हैं। उनमें से प्रमुख पश्चिम जर्मनी की जर्मन ओरियण्टल सोसाइटी के आर्थिक सहयोग से संचालित 'नेपाल जर्मन मैन्युस्क्रिप्ट प्रिजर्वेशन प्रोजेक्ट' है जिन्होंने नेपाल स्थित उपर्युक्त सभी संस्थाओं, विहारों एवं व्यक्तिगत संग्रहों के पाण्डुलिपियों का व्यापक सर्वेक्षण कर माइक्रोफिल्म के रूप में संग्रह किये हैं, जो पश्चिम जर्मनी के हम्बर्ग विश्वविद्यालय तथा बर्लिन के स्टाट्स बिब्लियोथेक में सुरक्षित हैं। इस संस्था ने इन सभी पाण्डुलिपियों की माइक्रोफिल्म की एक प्रति राष्ट्रिय अभिलेखालय को भी दी है। इन सब पाण्डुलिपियों की सूची 'नेपाल जर्मन मैन्युस्क्रिप्ट प्रिजर्वेशन प्रोजेक्ट' काठमांडू, नेपाल में उपलब्ध है। जर्मनी के इस प्रोजेक्ट ने नेपाल में उपलब्ध पाण्डुलिपियों का उद्धार कर ऐतिहासिक कार्य किया है।

राष्ट्रीय अभिलेखालय एवं केसर पुस्तकालय में संगृहीत संस्कृत बौद्ध पाण्डुलिपियों के बृहत् सूची पत्र नेपाल से एवं जापान से प्रकाशित हो चुके हैं[1]। इसके अतिरिक्त अनेक नेवारी बौद्ध हस्तलेखों की प्रति बॉन विश्वविद्यालय के भारतीय एवं मध्य एशियाई विद्यासंस्थानों में भी हैं[2]। विस्कान्सिन, अमेरिका में स्थित विश्वधर्म अध्ययन केन्द्र में भी

1. बृहत् सूची पत्र, (प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय भाग, सम्पादक- पूर्णरत्न वज्राचार्य, नेपाल राजकीय वीर पुस्तकाल काठमांडू, नेपाल।
   A Catalogue of the Buddhist Tantrik Mss in the National Archives of Nepal & Kesar Library- Mitutoshi Moriguchi, Japan, 1989.
2. H. Eimer— Indology and Indo-Tibetology, Bonn, 1988.

नेपाल एवं वहाँ के वज्राचार्यों के व्यक्तिगत संग्रहों से लगभग 506 बौद्ध हस्तलिखित ग्रन्थों का माइक्रोफिश संग्रह उपलब्ध है[1]।

नेपाल से जापान में गये बौद्ध पाण्डुलिपियों की संख्या पर्याप्त है। जापान में बौद्ध पाण्डुलिपियों का संग्रह सर्वप्रथम जुनजीरो टाकाकुसु ने प्रारम्भ किया। उन्होंने कावागुची के साथ कई बार नेपाल की यात्रा की और लगभग 570 मूल पाण्डुलिपियां यहाँ से ले गये। जापान में 1923 में आये भीषण भूकम्प में अधिकाँश पाण्डुलिपियाँ नष्ट हो गई। शेष बचे पाण्डुलिपियों को टोक्यो युनिवर्सिटी लाईब्रेरी में रखा है[2]।

श्री राजेन्द्रलाल मित्र, म० म० हरप्रसाद शास्त्री, डॉ० प्रबोध चन्द्र बागची, श्री शरच्चन्द्र दास, महापण्डित राहुल सांकृत्यायन और डॉ० रघुवीर आदि भारतीय विद्वानों ने नेपाल की पाण्डुलिपियों का पर्याप्त मन्थन किया है। राजेन्द्रलाल मित्र तथा हरप्रसाद शास्त्री ने नेपाल के बौद्ध हस्तलेखों का बृहद् विवरण तैयार करके प्रकाशित किया है[3]।

नेपाल स्थित बौद्ध संस्कृत पाण्डुलिपियों के कई बार व्यापक सर्वेक्षण करने के बाद प्रकाण्ड बौद्ध एवं हिमालय संस्कृति के चिन्तक स्व० प्रो० जगन्नाथ उपाध्याय ने दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थों को, विशेषकर बौद्ध तन्त्र ग्रन्थों को प्रकाशित करने के उद्देश्य से भारत सरकार की सहायता से सन् 1985 में केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान सारनाथ में 'दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना' नाम से एक योजना प्रारम्भ की थीं जो सम्प्रति इस संस्थान का स्थायी अंग के रूप में कार्य कर रही है। इस योजना के अन्तर्गत उन्होंने अप्रकाशित बौद्ध तन्त्र ग्रन्थों के सम्पादन के अतिरिक्त एक षाण्मासिक शोध पत्रिका 'धीः' नाम से प्रकाशित करने की योजना तय की। अब तक इस पत्रिका के 46 अंक प्रकाशित हो चुके हैं।

इस पत्रिका के माध्यम से विश्व में शोध एवं अध्ययन में रत विद्वानों को बौद्ध पाण्डुलिपियों की सूचना देने हेतु 'दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री' एवं 'दुर्लभ ग्रन्थों का परिचय' नाम से दो स्थायी स्तम्भ निर्धारित किये गये। 'दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री' स्तम्भ के अन्तर्गत सम्पूर्ण विश्व के ग्रन्थागारों एवं अन्य संग्रहों में उपलब्ध बौद्ध ग्रन्थों की

---

1. Buddhist Sanskrit Manuscripts Microfilm Collection belonging to the Institute for Advance Studies of World Religions, New York, USA.
2. A Catalogue of Sanskrit Manuscripts in the Tokyo University Library, Tokyo, Japan, 1965, Compiled by Seiren Matsunami.
3. R. L. Mitra— The Sanskrit Buddhist Literature of Nepal, ASB, Calcutta, 1882;
H.P. Shastri— A Catalogue of Palm Leaf & Selected Paper Mss belonging to the Durbar Library, Nepal, Calcutta, vol. I. 1905, II. 1915.

सूचना विभिन्न केटलॉगों एवं अन्य स्रोतों के आधार पर दी जाती है। अब तक 3000 से अधिक ग्रन्थों की सूचना उपर्युक्त शोध पत्रिका के माध्यम से दी जा चुकी है। 'दुर्लभ ग्रन्थों का परिचय' इस स्तम्भ में विभिन्न स्रोतों से पाण्डुलिपियों को प्राप्त कर उनका अध्ययन करने के बाद विस्तृत विषयात्मक विवरण के साथ ग्रन्थ, ग्रन्थकार, लिपि तथा संकलनकर्ता आदि का विवरण भी दिया जाता है। नेपाल से प्राप्त पाण्डुलिपियों में ऐसे अनेक पाण्डुलिपियाँ हैं जिनका शीर्षक के अनुरूप ग्रन्थ नहीं मिलते हैं। और, ऐसे भी अनेक पाण्डुलिपियाँ हैं जो एक ही शीर्षक के अन्तर्गत कई ग्रन्थ समाहित होते हैं। इन सारी समस्याओं का समाधान पाण्डुलिपि के विस्तृत विवरण से पता चल जाता है। यह सूचना शोधकर्ताओं के लिए अत्यन्त उपयोगी होती है। इस शीर्षक के अन्तर्गत अब तक लगभग 400 पाण्डुलिपियों के विस्तृत विवरण दिये जा चुके हैं।

संस्कृत भाषा में निबद्ध महायान बौद्ध साहित्य, विशेषकर तन्त्रशास्त्र के अनेकानेक ग्रन्थ आज भी पाण्डुलिपियों के रूप में ही अपने अस्तित्व में हैं। ये पाण्डुलिपियाँ अधिकाँश अप्रकाशित हैं। पाण्डुलिपियों के बीच प्रकीर्ण रूप में ऐसे अनेक सूत्र एवं तन्त्र के ग्रन्थ भी उपलब्ध होते हैं जिन्हें लिपि एवं विषय के जानकार विद्वान् ही इन ग्रन्थों को पहचान सकता है। इसलिए पाण्डुलिपियों के अध्ययन एवं शोध में लिपि के साथ-साथ विषय-विशेषज्ञों का होना अत्यन्त आवश्यक जान पड़ता है। यद्यपि विश्व के विभिन्न शोध संस्थानों एवं विश्वविद्यालयों के विद्वान् बौद्ध पाण्डुलिपियों के शोध एवं प्रकाशन में संलग्न हैं, तथापि उपलब्ध पाण्डुलिपियों की तुलना में शोध कार्य एवं प्रकाशन की संख्या अत्यन्त अल्प हैं। इसलिए इस अनुपात को कम करने की आवश्यकता है।

इस राष्ट्र की गरिमामय आध्यात्मिक एवं सांस्कृतिक भारतीय चिन्तनधारा को प्रचारित एवं प्रसारित करने में इन बौद्ध साहित्यिक सम्पदाओं का अपना विशेष योगदान रहा है। आवश्कता है समय रहते इन साहित्यिक सम्पदाओं को पहचानने की और इनको सुरक्षित रखने एवं प्रकाशित करने की, ताकि भावी पीढ़ी इन अमूल्य धरोहरों का संवाहक बन सके। विश्व में बौद्ध अध्ययन के प्रति बढ़ती हुई रुझान को देखते हुए भी इन प्राचीन पाण्डुलिपि ग्रन्थों में उपलब्ध ज्ञान-विज्ञान को प्रकाशित करने की आवश्यकता है। इसलिए बौद्ध साहित्यिक सम्पदाओं की संरक्षा के साथ-साथ शोध एवं प्रकाशन में विस्तार की अत्यन्त आवश्यकता है, ताकि बुद्ध एवं उनके अनुयायी आचार्यों, सिद्धों एवं उपासकों ने अपने अथक प्रयास से मानव मात्र के लिए जिस ज्ञान-विज्ञान को प्रकाशित एवं प्रसारित किया उसका समूचा विश्व लाभ ले सके।

•

# त्रिप्रत्ययात्मक गम्भीर-मार्ग नरो[ पाद ]-षड्धर्म नय-क्रम ( 2 )

—छेरिंग डोलकर—

[ आचार्य चोंखापा द्वारा विरचित उपर्युक्त शीर्षक ग्रन्थ का क्रमशः हिन्दी अनुवाद प्रस्तुत किया जा रहा है। इस क्रम में प्रस्तुत अंक में असाधारण मार्ग के विशेष-पूर्वयोग के अन्तर्गत वज्रसत्त्व की भावना-विधि, गुरुयोग की भावना, मण्डल-पूजा और इनके आधार पर इस मार्ग के उत्पत्तिक्रम की भावना-विधि का सन्दर्भ अनूदित कर प्रस्तुत किया जा रहा है। ]

(2) **विशेष पूर्वयोग**—सामान्यतया उत्तम पूर्वयोग (का तात्पर्य) साधारण मार्ग का अभ्यास, विशुद्ध अभिषेक से अभिषिक्त करना तथा मूल एवं अंग रूपी (सभी) समयों का नियमानुसार पालन करना है। अतः इनमें नियतता होनी चाहिए। गुरुयोग, वज्रसत्त्व की भावना एवं जप और मण्डलार्पण आदि भी मन्त्र-शिक्षा-पालन के अन्तर्गत ही समाविष्ट हैं। परन्तु गुरुओं के अभ्यास-परम्परा में ये अलग से दिखाई पड़ते हैं। इसके व्याख्यान में दो विषय हैं—(I) पाप-आवरण शुद्धि हेतु वज्रसत्त्व की भावना एवं जप तथा (II) अधिष्ठान प्राप्ति के लिये गुरुयोग की भावना कर पूजा करना।

**( I ) पाप-आवरण शुद्धि हेतु वज्रसत्त्व की भावना एवं जप**—प्रथमतः त्रिरत्न के प्रति अन्तर्मन से शरणगमन को (चित्त) संतति के साथ नियत रूप से मिश्रित (संयुक्त) करना चाहिए। जिस प्रकार स्वयं भव सागर में पतित है वैसे ही सत्त्वों को भी देखते हुए, ये भी अपनी माँ हैं और जितनी बार माँ बनीं हैं उतनी बार हित सम्पन्न कर कष्ट एवं बाधाओं का निवारण करने से महाकृपालु हैं। इस उपकार के बदले में कृतज्ञता चित्त को दृढ़ता से उत्पन्न करना चाहिये। तत्पश्चात् वे सुख से वञ्चित और दुःख से पीड़ित हैं ऐसा चिन्तन करना चाहिए। मुझे किसी भी तरह से उन्हें समस्त सुखों में आरूढ़ करना तथा सभी दुःखों से उन्हें मुक्त करना होगा—ऐसी दृढ़ इच्छा पैदा करनी चाहिए। उसके बाद इन दोनों अर्थों को पूर्णतया सिद्ध करने वाले तो केवल भगवान् बुद्ध ही हैं, ऐसा जानकर उन (सत्त्वों) के लिए बुद्धत्व प्राप्ति की दृढ़ इच्छा के द्वारा बोधिचित्तोत्पाद करना चाहिए। ऐसे बुद्धत्व की प्राप्ति हेतु इस मार्ग का अभ्यास करूँगा—ऐसा सोचते हुए बार-बार मार्गाश्रित प्रतिज्ञा को पुनः-पुनः दोहराना चाहिए। **हृदयालङ्कार** (तो० 451) में कहा गया है—

"समस्त बुद्धों के एक मात्र काय, पुण्डरीक (एवं) चन्द्रमा के मध्य (स्थित), वज्र-घण्टा अलङ्कार से अलंकृत वज्रसत्त्व को अच्छी तरह अवलम्बित कर 'शताक्षरी' (मन्त्र) का विधिवत् इक्कीस बार जप करना चाहिए। आपत्तियों को अधिष्ठित करने से (उनकी) वृद्धि नहीं होती है—ऐसा परम साधकों ने कहा है। अतः विशेष अवस्थाओं में अभ्यास करना चाहिए। एक लाख (शताक्षर मन्त्र) का जप पूर्ण हो जाने पर (साधक) विशुद्ध स्वरूप में परिवर्तित हो जाता है।"

इस प्रकार विशेष यामों में वज्रसत्त्व की भावना कर 'शताक्षरी' का इक्कीस बार निरन्तर जप करने से आपत्ति की वृद्धि नहीं होती है और लाख बार जप करने से दोषों का शुद्ध हो जाना श्रेष्ठ साधकों ने भी बतलाया है। अतः वैसा ही करें। इस कथन के अनुसार इन दो प्रयोजनों के लिए वज्रसत्त्व की भावना एवं जप करनी चाहिए। भावना का क्रम इस प्रकार है—अपने मूर्धा (मस्तक) पर स्थित पंकार से श्वेत कमल और अकार से चन्द्रमण्डल, (उस) के ऊपर हूँकार से श्वेत पञ्चशूकवज्र, (इसका) नाभि (कर्णिका) हूँकार से अलंकृत, उससे रश्मि प्रस्फुटित होते हुए दोनों अर्थों को (सम्पन्न) किया। पुनः संहरण कर वह परिवर्तित होकर श्वेतवर्ण वज्रसत्त्व, दाएँ (हाथ) में वज्र, बायें (हाथ) में घण्टा धारण कर, उनसे कर्त्तरी और कपालधारी माता श्वेतगर्वा आलिङ्गित तथा (वे) नाना रत्नों से अलंकृत, लक्षण तथा अनुव्यञ्जनों से युक्त, वज्रपर्यंक (आसन) में स्थित हैं, ऐसी भावना करनी चाहिए। उनके हृदयस्थ चन्द्र के ऊपर श्वेत हूँकार का ध्यान करना चाहिए। उससे रश्मियाँ प्रस्फुटित हुईं और आवाहन किए स्व-सदृश ज्ञानसत्त्व को पञ्च-पूजा द्वारा पूजित करें। जः हूँ वँ होः के द्वारा आकर्षण, प्रवेश, बन्धन और प्रसन्न (तोषण) करना चाहिए। पुनः हृदयस्थ हूँकार से रश्मि प्रस्फुटित हुई, आमन्त्रित अभिषेक के देवताओं का पूजा कर, समस्त तथागत (मुझे) अभिषेक प्रदान करें—ऐसी अध्येषणा करें। सर्वतथागतों द्वारा अभिषिक्त हुआ—ऐसा सोचें। माँ (प्रज्ञापारमिता) के द्वारा ज्ञानामृत से पूर्ण रत्नकलश को (हाथ में) लेकर—"जैसे जन्म मात्र से ही[1]" इत्यादि तथा "ओं सर्वतथागताभिषेकतः समयश्रिये हूँ"—इस (मन्त्र) के द्वारा अभिषिक्त किया गया और काय

1. यथा हि जातमात्रेण स्नापिताः सर्वतथागताः ।
तथाहं स्नापयिष्यामि शुद्धं दिव्येन वारिणा ॥
(अभिसमयमञ्जरी, पृ० 11, दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थमाला, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सरनाथ, वाराणसी, 1993)

